९
८

श्रीः ।

# बृहद्वास्तुमाला

काशीस्थमारवाड़ीसंस्कृतमहाविद्यालयप्रधानज्यौतिषशास्त्रा-
ध्यापकेन ज्यौतिषाचार्य्यज्यौतिषतीर्थ पं० श्रीरामनिहोर
द्विवेदेन संगृहीता-तेनैव हिन्दीभाषयानुवादिता च ।

काशीस्थहिन्दूविश्वविद्यालयप्रधानज्यौतिषशास्त्राध्यापकेन ज्यौ०
पं० श्रीरामयत्न शर्म्मणा संशोधिता ।

काशीस्थहिन्दूविश्वविद्यालय श्रीरणवीरसंस्कृतपाठशालाध्यापकेन
मिश्रोपनामकज्यौतिषाचार्य पं० श्रीरामानन्द शर्म्मणा
( ज्यौ० वि० ) टिप्पण्यादिभिः समलङ्कृता ।

अस्य पुनर्मुद्रणाद्यधिकारः
सम्पादकाधीनः ।
प्रकाशक—
दैवज्ञ समितिः काशी ।

श्रीरामेश्वर पाठकेन तारा यन्त्रालये, मुद्रिता ।

सं० १९८७ मूल्यम् सार्द्धरूप्यकम्

# भूमिका ।

श्रीविक्रमादित्यगुरोः पदाब्जे संपातसंभावितशेखरोऽहम् ।
ज्योतिर्विदामग्रसरस्य पादौ श्रीरामयत्नाख्यगुरोर्नमामि ॥ १ ॥

गृहनिर्माण सम्बन्धि बातों को जानने के लिए सर्वसाधारण को [आ]वश्यकता है, प्राचीन सब ग्रन्थों में इसकी चर्चा और संक्षिप्त बातें मिलतीं हैं [पर]न्तु सब बातों का संग्रह एकत्र मिल जाय इस प्रकार की पुस्तक आज तक [को]ई देखने में नहीं आई इसलिये मेरे अनेक मित्रों ने अनुरोध किया कि वास्तु [स]म्बन्धि सब बातों का संग्रह प्रमाण सहित एकत्र प्रकाशित हो जाय तो [वि]द्वानों को बड़ी सुगमता होगी—इस आवश्यकता पूर्ति के लिए मैंने बहुतही [प]रिश्रम से ऋषिप्रणीत अनेक ग्रन्थों को एकत्रित कर यह अद्वितीय ग्रन्थ [तै]यार किया है। इस पुस्तक को लिखते समय जहां २ विवादग्रस्त (मतभेद) [की] बातें आ पड़ी हैं उसके लिए काशी के सुप्रसिद्ध विद्वान् गुरुवर ज्यौ० [पं]० रामयत्न ओझाजी प्रधान ज्यौतिषशास्त्राध्यापक हिन्दू विश्वविद्यालय तथा [ज]गद्विख्यातकीर्ति गुरुवर ज्यौ० पं० हृषीकेशोपाध्यायजी-प्रधानगणितशास्त्रा-[ध्य]ापक गवर्नमेएट संस्कृत कालेज-बनारस, दोनों महानुभावों के निर्णय द्वारा [र]खी गई है। कैसे स्थान पर गृह बनाना चाहिए अर्थात् भूमि शोधन की [स]भी बातें-मकान के किस भाग में कितने दूर पर जलाशय आदि को रहना [च]ाहिए गजपृष्ठ, कूर्मपृष्ठ आदि का लक्षण पिण्डनिर्माण ऋषियों के मत से [‘अ]कार्गल’ वृक्षायुर्वेदाध्याय, मण्डलेश, सिद्धपिण्ड और पिण्डसारणी शिलान्यास [आ]दि का मुहूर्त चरणी विचार अनेक प्रकार के चक्र, देवमन्दिर निर्माण का [वि]चार सभी बातें अनेक ग्रन्थों के पर्य्यालोचन से सप्रमाण दिए गए हैं। [औ]र सर्वसाधारण इस विषय को समझ सकें इसलिये सरल हिन्दी भाषा [में] सब श्लोकों का अनुवाद उदाहरण सहित लिख दिया गया है, तथा अन्त [में] शिलान्यास वास्तुशान्ति सम्बन्धी सब विधि स्वर्गीय महामहोपाध्याय [पं]० प्रभुदत्तजी अग्निहोत्री के पुत्र विख्यात कर्मकाण्डी काशी हिन्दू [वि]श्वविद्यालय धर्म विज्ञान विभाग के अध्यक्ष पं० श्रीविद्याधरजी की कृपा से [प्रा]प्तकर उसका भी संनिवेश कर दिया गया है। परिशिष्ट में पिण्डानयन [क]ी उपपत्तियां भी दे दी गई हैं, जिनकी उपपत्तियाँ नहीं दी गई हैं वे उपपत्तियां [इन्ह]ीं उपपत्तियों से सिद्ध होती हैं। ग्रन्थ को सुन्दर बनाने में बहुत कुछ [यत्न] किया गया है, केवल जब पुस्तक यन्त्रस्थ हुई तो पूज्य पिताजी की [बी]मारी के बढ़ जाने से मुझे चञ्चल रहना पड़ा इसलिये कहीं कहीं छपाई [क]ी भूल रह गई है जिसके लिये शुद्धि पत्र भी दे दिया गया है। तथापि जो [कु]छ त्रुटियाँ रह गई हों उसे सहृदय पाठकगण प्रथमावृत्ति के लिये क्षमा करें।

मैंने केवल जनता के उपकारार्थ इसका सम्पादन किया है आशा है यदि विद्वान् लोग एक वार भी इस ग्रन्थको आद्योपान्त पढ़ कर इसकी उपयोगिता समझेंगे तो मैं भी अपना परिश्रम सफल समझूंगा। इस पुस्तक के सम्पादन में जिन लोगों ने मुझे प्रोत्साहित किया है तथा यथा साध्य सहायता दी है उन लोगों का मैं कृतज्ञ हूँ।

विनीत—

आश्विन कृ ६ सं० १९८७ | रामनिहोर द्विवेदी
मारवाड़ी संस्कृत कालेज, काशी।



पुस्तक मिलने का पता—

श्रीरामानन्द मिश्रः
भदैनी बनारस।

श्रीरामनिहोर द्विवेदी
धर्मकूप काशी।

# अथानुक्रमणिका ।



शुभम्

* श्रीविन्ध्यवासिन्यै नमः *

# बृहद्वास्तुमाला ।

मङ्गलं दिशतु नो विनायको मङ्गलं दिशतु नः समुद्रजा ।
मङ्गलं दिशतु नो महेश्वरी मङ्गलं दिशतु नः सरस्वती ॥१॥
रामभक्तं हनूमन्तं सीताशोक-निवारकम् ।
लक्ष्मण-प्राणदातारं नित्यं वन्देऽञ्जनीसुतम् ॥ २ ॥
ध्यायं ध्यायं रामचन्द्रस्य पादं स्मारं स्मारं श्रीरमायाः पदाब्जम् ।
वारम्वारं श्रीबृहद्वास्तुमालां दैवज्ञानां रञ्जनाय प्रवच्मि ॥ ३ ॥

अथ गृहनिर्माणे हेतुमाह—

स्त्रीपुत्रादिकभोगसौख्यजननं धर्म्मार्थकामप्रदम् ।
जन्तूनामयनं सुखास्पदमिदं शीताम्बुघर्मापहम् ॥
वापीदेवगृहादिपुण्यमखिलं गेहात्समुत्पद्यते ।
गेहं पूर्वमुशन्ति तेन विबुधाः श्रीविश्वकर्म्मादयः ॥ ४ ॥

स्त्री पुत्रादिकों के भोग, सुख, और धर्म, अर्थ, काम को देने वाला तथा जन्तुओं के सुख का स्थान शीत, वात, धूपादि कष्टों को दूर करने वाला गृह ही है । केवल गृह निर्माण करने से ही वापी देवलयादि सभी का पुण्य होता है— इसी लिये श्री विश्वकर्मादि देवताओं ने गृह बनाने को पहले कहा है ॥ ४ ॥

कोटिघ्नं तृणजे पुण्यं मृण्मये दशसंगुणम् ।
इष्टिके शतकोटिघ्नं शैलेऽनन्तं फलं गृहे ॥ ५ ॥

तृण का गृह बनाने से कोटि गुणा पुण्य होता है—मृण्मय ( मिट्टी का ) घर बनाने से उससे दश गुण पुण्य होता है । इष्टिका (ईंटा) का घर बनाने से सौगुण पुण्य होता है । और पत्थर के गृह में अनन्त पुण्य होता है ॥ ५ ॥

अथ जीर्णोद्धार फलम् ।

वापी-कूप-तडागादि-प्रासाद-भवनानि च ।
जीर्णान्युद्धरते यस्तु पुण्यमष्टगुणं लभेत ॥ ६ ॥

वापी कूप तडाग प्रासाद और गृह का जो जीर्णोद्धार करते हैं उनको अष्टगुण पुण्य मिलता है ॥ ६ ॥

परगृहवास फलम् ।

परगेहकृतास्सर्वाः श्रौतस्मार्तक्रियाः शुभाः ।
निष्फलाः स्युर्यतस्तासां भूमीशः फलमश्नुते ॥ ७ ॥

दूसरे के गृह में की गई श्रौतस्मार्तादि जितनी शुभ क्रियायें हैं वे सभी निष्फल होती हैं—क्योंकि उस का फल भूमि का स्वामी पाता है ॥ ७ ॥

द्वारशुद्धिं निरीक्ष्यादौ भशुद्धिं वृषचक्रतः ।
निष्पञ्चके स्थिरे लग्ने द्व्यङ्गे वालयमारभेत् ॥ ८ ॥
त्यक्त्वा कुजार्कयोश्चांशं पृष्ठे चाग्रे स्थितं विधुम् ।
वुधेज्यराशिगं चार्कं कुर्याद्गेहं शुभाप्तये ॥ ९ ॥

पहिले द्वार शुद्धि देखकर वृषचक्र से नक्षत्र शुद्धि देखना पञ्चक को परित्याग करके स्थिर या द्विस्वभाव लग्नमें गृहारम्भ शुभ है । मङ्गल रविका अंश आगे पीछेका चन्द्रमा और मिथुन कन्या धनु मीन के सूर्यका परित्याग करके गृहारंभ शुभ होता है ॥ ८-९ ॥

अथ ग्रामवासे शुभाशुभचक्रं नराकारमाह—

मस्तके पञ्चलाभाय मुखे त्रीणि धनक्षयः ।
कुक्षौ पञ्च धनं धान्यं षट्पादे स्त्रीदरिद्रता ॥ १० ॥
पृष्ठे चैकं पादहानिर्नाभौ चत्वारि सम्पदः
गुह्ये चैकं भयं पीडा हस्ते चैकन्तु क्रन्दनम् ॥ ११ ॥
वामे चैकं करे भेदो ग्रामचक्रं नराकृतिः ।
गणयेज्जन्मनक्षत्रं ग्रामनक्षत्रतस्सदा ॥ १२ ॥

ग्रामके नक्षत्रसे इस नराकृति ग्राम चक्रका सर्वदा विचार करना चाहिये। जैसे पांच ५ नक्षत्र मस्तक में होने से लाभ होता है, मुखमे ३ नक्षत्रसे धन क्षय होता है, कुक्षि में ५ नक्षत्र होने से धनधान्य का लाभ होता है, और छः ६ नक्षत्र पादमें होने से स्त्रियों की कमी होती है। एवं पीठमें १ नक्षत्रसे पादपीड़ा नाभिमें ४ नक्षत्रसें धन सम्पत्ति गुदामें १ नक्षत्र भयपीडा दक्षिण हाथमें १ नक्षत्र युद्ध और वाम हाथमें १ नक्षत्र भेदको करता है॥ १०-१२॥

अथग्रामवासे शुभाशुभबोधनाय शिवावलिस्तत्र—

निशीथे चैकान्ते भक्तमांसादिसंयुक्तं पात्रं भूमौ निधाय कियद्दूरं गत्वा तच्छब्दं चिन्तयेत् ॥

ईशाने मरणं प्रोक्तं चोत्तरे कुरु सर्वतः।
वासं वायव्यकोणेषु भयं किञ्चित्प्रजायते ॥ १३ ॥

पश्चिमे वासकरणादानन्दः परिकीर्तितः।
नैर्ऋत्ये हि शिवा रौति तदावासं न कारयेत् ॥ १४ ॥

दक्षिणे रौति कल्याणं वह्निकोणे भयं महत्।
पूर्वेप्युच्चाटनं ज्ञेयं कलिर्वा रिपुभिस्सह ॥ १५ ॥

अष्टदिक्षु यदा रौति तदा वासं न कारयेत्।
निश्शब्दे सर्वलाभः स्यादिति गर्गादिभाषितम् ॥१६॥

आधी रातको एकान्तमें भात और मांसादिकों को मिट्टीके पात्रमें रखकर कुछदूर जाकर शब्द ( आवाज ) का विचार करै! ईशानमें शब्द हो तो मरण, उत्तरमें अच्छी तरह वास, वायव्यमें कुछभय, पश्चिममें आनन्द, नैर्ऋत्यमें शिवाका शब्द होतो वास नहीं करना चाहिये, दक्षिणमें होवे तो कल्याण हो, अग्निकोणमें अत्यन्तभय, पूर्वमें हो तो उच्चाटन वा शत्रुके साथ कलह हो, यदि चारों तरफ शब्द हो तो कभी भी वास नहीं करना, और कुछ शब्द न हो तो बड़ालाभ होता है, यह गर्गादि महर्षियों का मत है॥ १३-१६ ॥

अथ वर्गज्ञानम्।

वर्गाष्टकस्य पतयो गरुड़ो विडालः
सिंहस्तथैव शुनकोरग-मूषकैणाः ॥

मेषःक्रमेण गदिताः खलु पूर्वतोऽपि,
यः पंचमः स रिपुरेव बुधैर्विवर्ज्यः ॥ १७ ॥

अवर्गादि, आठ वर्गों के स्वामी क्रमसे गरुड़, बिडाल, सिंह, श्वान, सर्प, मूषक, मृग, और मेष होते हैं। और पूर्वादि दिशाओं के भी ये स्वामी हैं। अपने वर्ग से पांचवां शत्रु होता है-उसको त्याज्य करना चाहिये ॥ १७ ॥

अथ काकिणी-विचारः ।

स्ववर्गं द्विगुणं कृत्वा परवर्गेण योजयेत् ।
अष्टभिस्तु हरेद्भागं योऽधिकः स ऋणी भवेत् ॥१८॥

अपने वर्ग को दूना करके दूसरे का वर्ग जोड़ना फिर आठ से भाग देने पर जो शेष रहै उसकी काकिणी संज्ञा होती है। दोनों की काकिणियों में जिसकी अधिक हो वह अर्थ देनेवाला होता है ॥ १८ ॥

राशिभेदाद्ग्रामवासविचारः तत्र रामः ।

गोसिंहनक्रमिथुनं निवसेन्नमध्ये
ग्रामस्य पूर्व-ककुभोऽलिझषाङ्गनाश्च ।
कर्कों धनुस्तुलभमेषघटाश्चतद्व-
द्वर्गाः स्वपंचमपरा बलिनःस्युरैन्द्याः ॥१९॥

वृष, सिंह, मकर, मिथुन, राशिवालों को ग्राम के बीच में १ और पूर्व, अग्नि, दक्षिण, नैऋत्य, पश्चिम वायव्य, उत्तर ईशान्य में क्रमसे-वृश्चिक मीन कन्या कर्क धनु तुला मेष कुम्भ राशिवालों को निवास नहीं करना चाहिये। अकारादि वर्ग पूर्वादि दिशा विदिशाओं में क्रम से बली होते हैं। और अपने वर्ग से पांचवा वर्ग शत्रु होता है। यथा अवर्गवालों को पश्चिम दिशा में द्वार या निवास करना मना है ॥ १९ ॥

अथ ग्रामः स्वस्य शुभोऽशुभो वेति ज्ञानम्—नारायणभट्टः ।

नामर्क्षाद्द्विसुताङ्कदिग्भवगतो ग्रामः शुभोनान्यथा ।

तथाचान्यः—

स्वनामराशेर्यद्राशिर्द्विशराङ्कशदिग्मितः ।
स ग्रामः शुभदः प्रोक्तस्त्वशुभः स्यात्ततोऽन्यथा ॥ २० ॥

अपने नाम की राशि से दूसरे पांचवे नवमे दशवें ग्यारहवें राशिवाले-ग्राम में निवास करना शुभ है अन्यथा अशुभ होता है ॥ २० ॥

अथ दिग्दशाज्ञानम् ।

गजशरर्त्तुयुगाश्वमहीगुणा द्विसहिता मघवादिदिशि क्रमात् ।
गृहपतेरभिधापुरदिङ्मिता नवहृता भवनस्य दशा भवेत् ॥२१॥

वास्तुप्रदीपे ।

अथाष्टवर्गाः क्रमतोऽष्ट८वाण५
तर्का६ब्धि४सप्ते७न्दु १ गुणा३शिव२भश्च
नृग्रामदिग्वर्णमिताङ्कयोगे
सूर्याद्दशेशाः नवभिर्विशेषात् ॥ २२ ॥

सूर्येन्दुभौमास्त्वगुजीवमन्दसौम्याश्च केतुर्भृगुजः क्रमेण ।
षड्दिङ्नगाधृत्यवनीश्वरांकचन्द्राघनास्सप्त नखास्तदब्दाः २३
स्वेस्वेषु वर्षप्रमितेषु तेषां दशाफलं तत्र निवासिनां च ।
तदुत्तरादुत्तरतो दशेशफलं विकल्प्यं च दशाक्रमेण ॥२४॥

पूर्वादि दिशाओं के क्रम से अकारादि वर्ग के ८, ५, ६, ४, ७, १, ३, और २, ये अंक होते हैं यथा पूर्व में ८ अग्नि कोण में ५ दक्षिण में ६ नैऋति में ४ पश्चिम में ७ वायु में १ उत्तर में ३ और ईशान में २ गृहेश के नाम का वर्गाङ्क ग्राम और दिशा का वर्गाङ्क जोड़ कर नव ९ का भाग देने से क्रम से र. चं. मं. रा. जी. श. बु. के. और शुक्र की दशा होती है ॥ इन ग्रहों के दशावर्ष क्रम से ६, १०, ७, १८, १६, १९, १७, ७, और २० ये हैं ॥ उन उन ग्रामों में वास करनेवाले मनुष्यों को ग्रह अपने अपने वर्ष तुल्य समय तक फल देते हैं । पहले जिसकी दशा है-वही फल देता है-बाद उत्तरोत्तर क्रम से ग्रह फल देते हैं ॥ २२-२४ ॥

अथ दिग्दशा फलमुक्तं तत्रैव ।

उद्विग्नचित्तः परिपूर्णवित्तो वह्न्याभिभूतो ज्वरपीडिताङ्गः ॥
सौख्यान्वितो रोगयुतः सुखाढ्यो दुःखान्वितः सर्वसुखान्वितश्च

---

१ विभक्तादितिपाठः साधुः ।

रवि की दशा चित्त में उद्वेग, चन्द्रमा की वित्तपूर्ण मङ्गल की अग्निभय राहु की ज्वर से पीड़ा, गुरू की सुख, शनि की रोग, बुध की सुखी, केतु की दुःखी, और शुक्र की दशा सर्व सुख देती है ॥ २५ ॥

अथवास्तुराजवल्लभोक्तदिग्दशाज्ञानमाह ।

नृग्रामदिग्वर्गमिताङ्कयोगे सूर्य्याद्दशेशा नवभिर्विभक्तात् ।
आचंकुराजीशबुकेशुपूर्वा दशा ग्रहाणां कथिता मुनीन्द्रैः२६
शुभस्य शुभदा ज्ञेया दशा पापस्य चाधमा ।

जिसके नाम से गृह बनाना है उस मनुष्य का वर्ग, ग्राम वर्ग और दिशा का वर्ग इन तीनों के योग में नव का भाग देने से क्रम से एकादि शेष में, सूर्य, चन्द्र, मङ्गल, राहु, वृहस्पति, शनि, बुध, केतु और शुक्र की दशा होती है ॥ शुभ ग्रह की दशा में शुभ और पाप ग्रह की दशा में अशुभ फल होता है ॥ २६ ॥

अथवर्णपरत्वेन भूमिलक्षणमुक्तं तद्यथा ।

शुक्ला मृत्स्ना च या भूमिर्ब्राह्मणी सा प्रकीर्तिता ॥२७॥
क्षत्रिया रक्तमृत्स्ना च हरिद्वैश्या उदाहृता ।
कृष्णा भूमिर्भवेच्छूद्रा चतुर्धा परिकीर्तिता ॥ २८ ॥

श्वेत मृत्तिका ( मिट्टी ) की भूमि ब्राह्मणी-रक्तवर्ण की क्षत्रिया, हरिद्वर्ण वैश्या और कृष्णवर्ण शूद्रा कही जाती है ॥ २७-२८ ॥

तथा चान्यः—

ब्राह्मणी भूः कुशोपेता क्षत्रिया स्याच्छराकुला ।
कुशकाशाकुला वैश्या शूद्रा सर्वतृणाकुला ॥ २९ ॥

कुश युक्त भूमि ब्राह्मणी, शर ( मुञ्ज ) व्याप्त क्षत्रिया, कुशकाश युक्त वैश्या और सर्व तृण युक्त भूमि को शूद्रा कहते हैं ॥ २९ ॥

अथैतासां फलानि ।

ब्राह्मणी सर्वसुखदा क्षत्रिया राज्यदा भवेत् ।
धनधान्यकरी वैश्या शूद्रा तु निन्दिता स्मृता ॥ ३० ॥

ब्राह्मणी भूमि सर्वसुख देती है। क्षत्रिया राज्य देती है, वैश्या-धनधान्य से युक्त करती है, और शूद्रा भूमि निन्दित है ॥ ३० ॥

तथा च भूमिलक्षणमुक्तं कल्पद्रुमे ।

सुगन्धा ब्राह्मणी भूमी रक्तगन्धा तु क्षत्रिया ।
मधुगन्धा भवेद्वैश्या मद्यगन्धा च शूद्रिका ॥ ३१ ॥

तथा च—

अम्ला भूमिर्भवेद्वैश्या तिक्ता शूद्रा प्रकीर्तिता ॥
मधुरा ब्राह्मणी भूमिः कषाया क्षत्रिया मता ॥ ३२ ॥

सुगन्धाभूमि ब्राह्मणी, रक्तगन्धा क्षत्रिया, मधुगन्धा वैश्या और मद्यगन्धा भूमि को शूद्रा कहते हैं ॥ ३१ ॥ तथा आम्लरसयुक्ता वैश्या, तिक्तरसयुक्ता शूद्रा, मधुरस युक्ता ब्राह्मणी और कषायरसयुक्ता भूमि क्षत्रिया कहलाती है । इसका फल ३० वें श्लोक के अनुसार जानना चाहिये ॥ ३२ ॥

तथा च वसिष्ठः—

श्वेता शस्ता द्विजेन्द्राणां रक्ता भूमिर्महीभुजाम् ।
विशां पीता च शूद्राणां कृष्णान्येषां विमिश्रिता ॥३३॥

ब्राह्मणों को श्वेत क्षत्रियों को लाल वैश्यों को पीत (पीली) शूद्रों को काली और अन्य वर्णों के लिये मिश्रित ( मिली हुई ) भूमि शुभदा है ॥ ३३ ॥
एवमेव नारदोऽपि—

घृतासृगन्नमद्यानां गन्धश्च क्रमशोभवेत् ॥ ३४ ॥

ब्राह्मणादि चारों वर्णों के लिये क्रम से, घृतगन्धा, रक्तगन्धा, अन्नगन्धा, और मद्यगन्धा भूमि शुभ होती है ॥ ३४ ॥

अथ कारिकायां भूमेरष्टदिक्प्लवत्वफलमुक्तम् तद्यथा—

श्रियं दाहं तथा मृत्युं धनहानिं सुतक्षयम् ।
प्रवासं धनलाभं च विद्यालाभं क्रमेण च ॥ ३५ ॥
विदध्यादचिरेणैव पूर्वादिप्लवता मही ।
मध्यप्लवा मही नेष्टा न शुभा प्लवतत्परा ॥ ३६ ॥

पूर्व दिशा में भूमि का प्लव ( ढार ) हो तो लक्ष्मी प्राप्ति । अग्निकोण में दाह, दक्षिण में मृत्यु, नैऋत्य में धन हानि, पश्चिम में पुत्र नाश, वायव्य में प्रवास ( विदेश वास ) उत्तर में धन लाभ, ईशान में विद्या प्राप्ति होती है । मध्य में गहरी भूमि शुभ नहीं होती है ॥ ३५ ॥ ३६ ॥

अन्यैरप्येवमुक्तम्—

शम्भुकोणे प्लवा भूमिः कर्तुः श्रीसुखदायिनी ।
पूर्वप्लवा वृद्धिकरी धनदा तूत्तरप्लवा ॥ ३७ ॥
मृत्युशोकप्रदा नित्यमाग्नेयी दक्षिणप्लवा ।
गृहक्षयकरी सा च भूमिर्यानिर्ऋतिप्लवा ॥ ३८ ॥
धनहानिकरीचैव कीर्तिदा वरुणप्लवा ।
वायुप्लवा तथाभूमिर्नित्यमुद्वेगकारिणी ॥ ३९ ॥

ईशानकोण में भूमि की ढार हो तो गृहकर्ता को धन सुख देती है। एवं पूर्व में वृद्धि उत्तर में धन लाभ, अग्निकोणप्लवा मृत्यु और शोक, दक्षिण प्लवा गृह को नाश करती है। नैऋतिप्लवा धन हानि पश्चिम प्लवा कीर्ति नाश और वायु प्लवा भूमि निरन्तर उद्वेग करती है ॥ ३७-३९ ॥

मुहूर्तमार्तण्डे नारायणभट्टः ।

सौम्यादि-प्लवभूतले विरचयेद्विप्रादिकोऽग्र्योऽखिले ।
नान्येषां नियमोऽथ यत्र निखिलाः कुर्युर्गृहं हृत्स्थिरम् ॥४०॥

ब्राह्मण को उत्तरप्लवा क्षत्रिय को पूर्वप्लवा वैश्य को दक्षिणप्लवा और शूद्र को पश्चिमप्लवा भूमि शुभ है ॥ ४० ॥

अथवा—ब्राह्मण सभी दिशा के प्लव भूमि में गृह बना सक्ता है अन्य के लिये कोई नियम नहीं जिस भूमी पर चित्त प्रसन्न हो गृह बना सकता है ॥ ४४ ॥

अथवास्तुविद्यायामपिभूमेः प्लवनादिफलमुक्तम् ।

पूर्वप्लवा वृद्धिकरी उत्तरा धनदा स्मृता ।
अर्थक्षयकरी विद्यात् पश्चिमप्लवनां ततः ॥ ४१ ॥
दक्षिणप्लवना पृथ्वी नराणां मृतिदा भवेत् ।

जिस भूमि का पानी वहकर पूर्व दिशा में जावे वह भूमि वृद्धि करने वाली होती है, जिसका पानी उत्तर जावे वह धन देने वाली जिसका पश्चिम में

---

१. मृत्युशोकप्रदानित्यं सर्वथा दक्षिणप्लवा-इति प्राचीनपाठः तच्चासङ्गतः—

( अग्निकोणस्य फलाभावात् )

जावे तो वह धन नाश करने वाली होती है—जिसका दक्षिण में जावे वह मृत्युदा होती है ॥ ४१ ॥

वारुणोच्चसमायुक्ता नीचमाहेन्द्रसंयुता ॥ ४२ ॥
गोवीथिरिति सा ज्ञेया ऐन्द्रोच्चा नीचवारुणा ।
जलवीथिरिति प्रोक्ता वास्तुज्ञानविशारदैः ॥ ४३ ॥

जो भूमि पश्चिम में ऊँची और पूर्व में नीची हो उसे गोवीथी कहते हैं । जो भूमि पूर्व में ऊँची और पश्चिम में नीची हो उसे जल वीथी कहते हैं ॥ ४२ ॥ ४३ ॥

सोमोच्चयमनीचा च यमवीथीति कथ्यते ।
यमोच्चसोमनीचाच गजवीथीति कथ्यते ॥ ४४ ॥

जो भूमि उत्तर में ऊँची दक्षिण नीची हो उसे यमवीथी कहते हैं । और जो भूमि दक्षिण में ऊँची और उत्तर में नीची हो उसे गजवीथी कहते हैं ॥४४॥

ईशोच्चंनिर्ऋतौनीचं भूतलं भूतवीथिकम् ॥
आग्नेयोच्चं वायुनीचं नागवीथी प्रशस्यते ॥ ४५ ॥
वायूच्चमग्निनीचं यद् वीथिं वैश्वानरीं विदुः ।

जो भूमि ईशान कोण में ऊँची और नैऋत्य में नीची हो उसे भूत वीथी कहते हैं । जो भूमि अग्नि कोण में ऊँची और वायु में नीची हो उसे नागवीथी कहते हैं । और जो वायु में ऊँची और अग्नि में नीची हो उसे वैश्वानरी वीथी कहते हैं ॥ ४५ ॥

निर्ऋत्युच्चमीशनीचं धनवीथीत्युदाहृता ॥ ४६ ॥
इन्द्राग्न्यन्तरमुच्चंस्यान्नीचं वरुणवातयोः ।
वास्तु पैतामहं विद्यान्नराणां कुरुते शुभम् ॥ ४७ ॥

और जो भूमि नैऋत्य में नीची और ईशान में ऊँची हो उसे धन वीथी कहते हैं । जो भूमि पूर्व और अग्नि के मध्य में ऊँची होकर पश्चिम और वायु कोण के मध्य में नीची हो उसे पितामह वास्तु कहते हैं, यह भूमि मनुष्यों को सुख देती है ॥ ४६ ॥ ४७ ॥

यम्याग्न्यन्तरमुच्चंस्यान्नीचं मारुतसोमयोः ।
सुपथंनाम तद्वास्तु प्रशस्तं सर्वकर्मणि ॥ ४८ ॥

और जो भूमि अग्नि कोण और दक्षिण के मध्य में ऊँची होकर वायु कोण और उत्तर के मध्य में नीची हो उसे सुपथ नाम वास्तु कहते हैं ऐसी भूमि सर्व कर्म करने योग्य है ॥ ४८ ॥

सोमेशानन्तरं नीचमुच्चं निर्ऋतिकालयोः ।
दीर्घायुर्नाम तद्वास्तु प्रशस्तं कुलवर्धनम् ॥ ४९ ॥
ईशानेन्द्रान्तरं नीचमुच्चं वरुणरक्षसोः ।
पुण्यकं नाम तद्वास्तु द्विजानां च शुभावहम् ॥ ५० ॥

जो भूमि उत्तर ईशानकोण के मध्य में नीच होकर नैर्ऋति और दक्षिण के मध्य में ऊँची हो उसे दीर्घायु नाम वास्तु कहते हैं। वह वहुत उत्तम और कुल का वढ़ाने वाला होता है ॥ ४९ ॥

जो भूमि ईशान कोण और पूर्व के मध्य में नीची हो तथा नैर्ऋत्य कोण और पश्चिम के मध्य में ऊँची हो उसे पुण्यक नाम वास्तु कहते हैं। यह द्विजों ( ब्राह्मण, क्षत्रिय वैश्य ) के लिये शुभकारक होता है ॥ ५० ॥

इन्द्राग्न्योरन्तरं नीचमुच्चं वायुजलेशयोः ।
अपथं नाम तद्वास्तु वैराय कलहाय च ॥ ५१ ॥
कालाग्न्योरन्तरं नीचमुच्चं स्याद्वायुसोमयोः ।
रोगकृन्नाम तद्वास्तु नराणां रोगवृद्धिकृत् ॥ ५२ ॥

जो भूमि पूर्व और अग्नि कोण के मध्य में नीची होकर वायु कोण और पश्चिम के मध्य में ऊँची हो उसे अपथ वास्तु कहते हैं। यह वैर और कलह को करने वाला होता है ॥ ५१ ॥

जो भूमि अग्नि कोण और दक्षिण के बीच में नीची होकर वायु कोण और उत्तर के मध्य में ऊँची हो उसे रोगकर नाम वास्तु कहते हैं यह मनुष्यों को रोग करने वाला होता है ॥ ५२ ॥

निर्ऋत्यन्तकयोर्नीचमुच्चं सोमशिवान्तरम् ।
अर्गलं नाम तद्वास्तु ब्रह्महत्यादिनाशकृत् ॥ ५३ ॥

रुद्रेन्द्रान्तरमुच्चंस्यान्नीचं वरुणरक्षसोः ।
श्मशानं नाम तद्वास्तु केवलं कुलनाशनम् ॥ ५४ ॥

जो भूमि नैर्ऋत्यकोण तथा दक्षिण के मध्य में नीच होकर ईशानकोण और उत्तर के मध्य में ऊँची हो उसे अर्गल वास्तु कहते हैं। ऐसी भूमि ब्रह्महत्यादि महापापों को दूर करती है।

जो भूमि ईशानकोण और पूर्व के मध्य में ऊँची होकर पश्चिम और नैर्ऋत्य कोण में नीची हो उसका नाम श्मशान वास्तु है। यह केवल कुल का नाश करता है ॥ ५३ ॥ ५४ ॥

नीचमग्नौभवेदुच्चं निर्ऋतीशानवायुषु ।
श्येनकं नाम तद्वास्तु नाशाय मरणाय च ॥ ५५ ॥
रुद्राग्निवरुणेषूच्चं नीचंस्यान्निर्ऋतौ तथा ।
श्वमुखं नाम तद्वास्तु दारिद्र्यं कारयेत्फलम् ॥ ५६ ॥

जो भूमि अग्नि कोण में नीची होकर निर्ऋति ईशान और वायु कोण में ऊँची हो उसे "श्येनक" नाम वास्तु कहते हैं। ऐसी भूमि नाश तथा मृत्यु को करती है ॥ ५५ ॥

जो भूमि ईशानकोण अग्निकोण और पश्चिम में ऊँची होकर नैर्ऋत्यकोण में नीची हो उसे "स्वमुखं, नामक वास्तु कहते हैं। ऐसी भूमि दरिद्रता को करती है ॥ ५६ ॥

नैर्ऋत्याग्निशिवेषूच्चं नीचं वह्नीन्द्रयोस्तथा ।
ब्रह्मघ्नं नाम तद्वास्तु नेष्टं प्राणभृतां सदा ॥ ५७ ॥
अग्नौ यदि भवेदुच्चं नीचं निर्ऋतिरुद्रयोः ।
वातनिम्नं च तद्वास्तु स्थावरं नाम शोभनम् ॥५८॥

जो भूमि नैर्ऋत्य अग्नि और ईशान कोण में ऊँची होकर पूर्व तथा वायुकोण में नीची हो उसे ब्रह्मवास्तु कहते हैं। यह मनुष्यों के लिये सदा नेष्ट है। जो भूमि अग्निकोण में ऊँची हो तथा नैर्ऋत्य ईशान और वायुकोण में नीची हो उसे स्थावर वास्तु कहते हैं। यह शुभ है ॥ ५७-५८ ॥

उच्चंनिर्ऋतिभागेस्यान्नीचं ज्वलनवातयोः ।
रुद्रनिम्नं च तद्वास्तु स्थण्डिलं नाम शोभनम् ॥५९॥

रुद्रोच्चं यदि निम्नं स्याद्वह्नौ निर्ऋतिवातयोः ।
शाण्डुलं नाम तद्वास्तु प्रापयत्यशुभं सदा ॥६०॥

जो भूमि नैर्ऋत्य कोण में ऊँची हो तथा अग्नि वायु और ईशान कोण में नीची हो उसे स्थण्डिल वास्तु कहते हैं यह शुभ है। जो भूमि ईशान कोण में ऊँची होकर अग्नि नैर्ऋत्य और वायु कोण में नीची हो उसे 'शाण्डुल' वास्तु कहते हैं। यह अशुभ है ॥ ५६-६० ॥

नैर्ऋत्याग्निशिवेषूच्चं नीचं चन्द्रमसंप्रति ।
द्विजेन्द्राणान्तु सुस्थानमवनी समुदाहृता ॥ ६१ ॥
नीचमिन्द्रे भवेदुच्चं निर्ऋत्यां पश्चिमानिले ।
सुतलं नाम तद्वास्तु राजराष्ट्रविवर्धनम् ॥ ६२ ॥

जो भूमि अग्नि नैर्ऋत्य और ईशान कोण में ऊँची होकर वायु कोण में नीची हो उसे सुस्थान वास्तु कहते हैं। ऐसी भूमि ब्राह्मणों के लिये उत्तम होती है। जो भूमि पूर्व में नीची होकर निर्ऋति वायु और पश्चिम में ऊँची हो उसे सुतल वास्तु कहते हैं—यह क्षत्रियों के लिये उत्तम वास्तु होती है ६१-६२

सौम्येशपवनेषूच्चं नीचं भवति चेद्यमे ।
नाम्ना वास्तु चरं यत्स्याद्वैश्यानां तदभीष्टदम् ॥६३॥
नीचं वारुणमुच्चंचेदीशानेन्द्राग्निषुक्रमात् ।
श्वमुखं नाम तद्वास्तु शूद्राणां तदभीष्टदम् ॥६४॥

जो भूमि उत्तर ईशान और वायु कोण में ऊँची होकर दक्षिण में नीची हो उसे चर वास्तु कहते हैं—यह वैश्यों के लिये उत्तम होता है। जो भूमि पश्चिम में नीची होकर ईशान पूर्व और अग्निकोण में क्रम से ऊँची हो उसे श्वमुख वास्तु कहते हैं। यह शूद्रों के लिये उत्तम होता है ॥ ६३-६४ ॥

या तु सौम्यप्लवाचैव कुशदर्भैरलंकृता ।
आज्यगन्धा च सा भूमिर्ब्राह्मणानां प्रशस्यते ॥६५॥
पूर्वप्लवा च रक्ता च कुशदर्भैरलंकृता ।
रक्तगन्धा च या भूमिः क्षत्रियाणां प्रशस्यते ॥६६॥

जिस भूमि पर उत्तराभिमुख पानी वहै, जो कुशा से युक्त हो, जिस भूमि से घी की गन्ध निकले वह भूमि ब्राह्मणों के लिये उत्तम होती है। जिस भूमि पर पूर्वाभिमुख जल वहै, जिसकी मिट्टी लाल हो, जहाँ पर कुश उत्पन्न हों, जिससे खून का गन्ध निकले ऐसी भूमि क्षत्रियों के लिये उत्तम होती है॥६५-६६

दक्षिणप्लवनोपेता कुशदर्भैरलङ्कृता ।
अन्नगन्धाच या भूमिः सा वैश्यानां प्रशस्यते ॥ ६७॥
पश्चिमप्लवनोपेता दूर्वाभिश्च समन्विता ।
सुरागन्धाचयाभूमिः शूद्राणां समुदाहृता ॥ ६८ ॥

जिस भूमि पर पानी दक्षिण मुख जावे जहाँ कुशा पैदा हों जिससे अन्न का गन्ध निकले वह भूमि वैश्य के लिये उत्तम होती है। जहाँ का पानी वह कर पश्चिम दिशा में जावे जहाँ दूर्वा (दूब) पैदा हो जिससे शुरा (शराब) का गन्ध निकले वह भूमि शूद्रों के लिये उत्तम होती है॥ ६७-६८॥

इन्द्रोन्नतं पुत्रनाशं वह्न्युन्नतमथार्थदम् ।
अग्निनीचोऽर्थनाशः स्याद् याम्योन्नतमरोगकृत् ॥६९॥
निर्ऋत्युच्चे श्रियोलाभं पुत्रदं वरुणोन्नतम् ।
वायून्नतं द्रव्यनाशं सौम्योन्नतमथोगदम् ॥ ७० ॥
ईशानोच्चं महाक्लेशं वास्तु विद्यादितिक्रमात् ॥

जो भूमि पूर्व दिशा में ऊंची हो वह पुत्र नाश करती है। अग्निकोण में ऊंची भूमि धन देती है। अग्निकोण में नीची भूमि धन नाश करती है, दक्षिण दिशा में ऊंची भूमि आरोग्य करती है, निर्ऋतिकोण में ऊंची भूमि लक्ष्मी देती है, पश्चिम में ऊंची भूमि पुत्र देने वाली होती है, एवं वायुकोण में ऊंची द्रव्यनाश उत्तर में आरोग्य ईशान में महा क्लेश करती है। यह वास्तु शास्त्र का मत है॥ ६९-७०॥

अश्वत्थः पूर्वतोधन्यो दक्षिणस्यामुदुम्बरः ।
न्यग्रोधः पश्चिमेश्रेष्ठः प्लक्षोऽप्युत्तरतः शुभः ॥७१॥
न्यग्रोधः पूर्वतोवर्ज्यो दक्षिणेप्लक्ष एवच ।
अश्वत्थः पश्चिमेभागे उत्तरे चाप्युदुम्बरः ॥ ७२ ॥

भूमि के पूर्व दिशा में अश्वत्थ ( पीपल ) का वृक्ष दक्षिण में उदुम्बर ( गूलर ) पश्चिम में वड़ उत्तर भाग में पाकड़ का वृक्ष श्रेष्ठ होता है ॥ भूमि के पूर्व भाग में वड़, दक्षिण में पाकड़, पश्चिम में अश्वत्थ उत्तर में गूलर का वृक्ष निषिद्ध होता है ॥ ७१-७२ ॥

अश्वत्थोऽग्निभयंकुर्यात् प्लक्षः कुर्यात् प्रमादकम् ।
न्यग्रोधः शस्त्रसम्पातं कुक्षिरोगमुदुम्बरः ॥ ७३ ॥

पीपल का वृक्ष अग्निभय करता है एवं पाकड़ का प्रमाद ( असावधानी ) वड़ का शस्त्रसंपात और गूलर का वृक्ष कुक्षिरोग करता है ॥ ७३ ॥

काष्ठेष्टकातुषाङ्गारपाषाणास्थिसरीसृपान् ।
हलाग्रेणोद्धृतान् दृष्ट्वा तत्रविद्यादिदं फलम् ॥७४॥
काष्ठेष्वग्निभयं विद्यादिष्टकासु धनागमम् ।
अङ्गारेषु तथारोगं तुषेष्वेव धनक्षयम् ॥ ७५ ॥
पाषाणेष्वपि कल्याणं कुलनाशं तथास्थिषु ।
सरीसृपेषुसर्वेषु तादृग्भ्योभयमादिशेत् ॥ ७६ ॥

हल के अग्र भाग से पृथ्वी को खोदे खोदने पर सबसे पहले यदि काष्ठ या ईंटा अथवा तुष ( भूसा ) कोयला पत्थर हड्डी सरीसृप ( साँप विच्छू-गोजर ) इत्यादि इनमें कोई वस्तु दीख पड़े तो उसका फल यों है कि काष्ठ निकले तो अग्निभय ईंट निकले तो धनागम, कोयला से रोग तुष से धननाश पत्थर से कल्याण हड्डी से कुल का नाश सरीसृप से विच्छू आदि का भय होता है ॥ ७४-७५-७६ ॥

अनूषरा स्निग्धवती प्रशस्ता च बहूदका ।
तृणोपलान्विता या सा मान्या वास्तुविधौधरा ॥७७॥

जो भूमि ऊषर नहीं हो जहाँ की मिट्टी चिकनी हो जहाँ पर जल बहुत होता हो जो भूमि तृण पत्थर आदि से युक्त हो जिस भूमि की लोग प्रशंसा करते हों ऐसी भूमि वास करने योग्य होती है ॥ ७७ ॥

अथ वराहोक्ता प्रशस्ताभूमिः—

शस्तौषधिद्रुमलता मधुरा सुगन्धा
स्निग्धा समानसुखिराच मही नराणाम् ॥

अप्यध्वनि श्रमविनोदमुपागतानां
धत्ते श्रियंकिमुत शाश्वतमन्दिरेषु ॥ ७८ ॥

अच्छी औषधि वृक्षलता जिस भूमि पर पैदा हों जहाँ की मिट्टी मधुर और सुगन्धित हो तथा समतल भूमि जहां हो जिस भूमि पर जाने से थके हुए मनुष्यों की थकावट दूर हो जाय ऐसी भूमि निरन्तर धन और सुख देती है ॥ ७८ ॥

अथ वास्तुप्रदीपोक्त भूमि दोषः—

स्फुटिताच सशल्याच वल्मीकाऽऽरोहिणी तथा
दूरतः परिहर्तव्या कर्तुरायुर्धनापहा ॥ ७९ ॥

जो भूमि फटी हो जहां पर शल्य ( हड्डी ) हो जिस भूमि पर दीमक लगे हों तथा नीची ऊंची भूमि जो हो इन सबों को दूरही से त्याग देना चाहिये ॥ ७९ ॥

फलम्—

स्फुटिता मरणं कुर्यादूषरा धननाशिनी ।
सशल्या क्लेशदा नित्यं विषमा शत्रुवर्धिनी ॥ ८० ॥
चैत्ये भयं गृहकृतो वल्मीके स्वकुले विपत् ।
गर्तायांतु विनाशः स्यात् कूर्माकारे धनक्षयः ॥ ८१ ॥

फटी हुई भूमि मरण ऊषर भूमि धननाश शल्ययुक्ता नित्यक्लेश और विषम भूमि शत्रुवृद्धि करती है चैत्याकार भूमि गृहकर्ता को भय देती है । वल्मीकयुक्ता विपत्ति, गर्तभूमि नाश और कूर्माकार भूमि धननाश करती है ॥ ८० ॥ ८१ ॥

अथ भूमेर्लक्षणानि—तत्रादौ गजपृष्ठ लक्षणम्—

दक्षिणे पश्चिमेचैव नैर्ऋत्ये वायुकोणके ।
एभिरुच्चा यदा भूमिर्गजपृष्ठाऽभिधीयते ॥ ८२ ॥

जो भूमि दक्षिण पश्चिम नैर्ऋत्य और वायु कोण में ऊंची हो उसे गज पृष्ठ कहते हैं ॥ ८२ ॥

अथ फलम्—

गजपृष्ठे भवेद्वासः स लक्ष्मीधनपूरितः ।
आयुर्वृद्धिकरोनित्यं जायते नात्र संशयः ॥ ८३ ॥

गजपृष्ठ भूमि में वास करने से लक्ष्मी का निवास धन की विशेषता और आयु की वृद्धि निरन्तर होती है ॥ ८२ ॥

कूर्मपृष्ठ लक्षणम्—

मध्येऽत्युच्चं भवेद्यत्रनीचं चैव चतुर्दिशम् ।
कूर्मपृष्ठा भवेद्भूमिस्तत्रवासो विधीयते ॥ ८४ ॥

जो भूमि मध्यभाग में विशेष ऊंची हो और चारों दिशाओं में नीची हो उसको कूर्म पृष्ठ कहते हैं । ऐसी भूमि वास करने योग्य होती है ॥ ८४ ॥

फलम्—

कूर्मपृष्ठे भवेद्वासो नित्योत्साहसुखप्रदः ।
धनधान्यं भवेत्तस्य निश्चितं विपुलं धनम् ॥ ८५ ॥

कूर्म पृष्ठ भूमि पर वास करने से नित्य उत्साह की वृद्धि सुख और धन-धान्य का लाभ विशेष होता है ॥ ८५ ॥

दैत्यपृष्ठ लक्षणम्—

पूर्वाग्निशम्भुकोणेषु उन्नतिश्च यदा भवेत् ।
पश्चिमे च यदा नीचं दैत्यपृष्ठोभिधीयते ॥ ८६ ॥

जो भूमि ईशान पूर्व और अग्निकोण में ऊँची हो और पश्चिम में नीची हो उसे दैत्यपृष्ठ कहते हैं ॥ ८६ ॥

फलम्—

दैत्यपृष्ठेभवेद्वासो लक्ष्मीर्नायाति मन्दिरे ।
धनपुत्रपशूनांच हानिरेव न संशयः ॥ ८७ ॥

दैत्यपृष्ठ भूमि पर वास करने से लक्ष्मी नहीं आती और धन पुत्र पशु इनकी हानि बराबर होती रहती है ॥ ८७ ॥

अथ नागपृष्ठलक्षणम्—

पूर्वपश्चिमयोर्दीर्घो दक्षिणोत्तर उच्चकः ।
नागपृष्ठंविजानीयात् कर्तुरुच्चाटनं भवेत् ॥ ८८ ॥

जो भूमि पूर्व पश्चिम लम्बी हो दक्षिण और उत्तर ऊँची हो उसका नाम नागपृष्ठ है ऐसी भूमि उच्चाटन करने वाली होती है ॥ ८८ ॥

फलम्—

नागपृष्ठे यदा वासो मृत्युरेव न संशयः ।
पत्नीहानिः पुत्रहानिः शत्रुवृद्धिः पदेपदे ॥ ८९ ॥

नागपृष्ठ भूमि पर वास करने से अवश्य ही मृत्यु होती है । स्त्रीहानि पुत्रहानि और पद पद में शत्रुवृद्धि होती है ॥ ८९ ॥

अथान्यद्भूमेर्लक्षणम्—

आयते सिद्धयस्सर्वाश्चतुरस्रे धनागमः ।
वृत्तेतु बुद्धिवृद्धिः स्याद्भद्रं भद्रासने भवेत् ॥ ९० ॥
चक्रेदारिद्र्यमित्याहुर्विषमे शोकलक्षणम् ।
राजभीतिस्त्रिकोणेस्याच्छकटे तु धनक्षयः ॥ ९१ ॥
दण्डे पशुक्षयं प्राहुः शूर्पे वासे गवांक्षयः ।
गोव्याघ्रबन्धने पीडा धनुः क्षेत्रे भयं महत् ॥९२॥

आयत[1] क्षेत्राकार भूमि पर वास करने से सर्वसिद्धि चतुरस्र[2] भूमि पर धनागम, वृत्ताकार भूमि पर बुद्धि की वृद्धि, भद्रासन पर कल्याण, चक्राकार पृथ्वी पर दारिद्र्य, विषम भूमि पर शोक, त्रिकोणाकार पर राजभय, शकटाकार भूमि पर धननाश, दण्डाकार भूमि पर पशुओं का नाश, शूर्पाकार भूमि पर गोधन का नाश, गोव्याघ्र बन्धन भूमि पर पीड़ा और धनुषाकार भूमि पर वास करने से विशेष भय होता है ॥ ९०-९२ ॥

---

१ जिस क्षेत्र के आसने सामने के भुज तुल्य हों, चारों कोण समकोण हों, उसको आयत कहते हैं ।

२ जिसमें लम्बाई और चौड़ाई बराबर हो उसे चतुरस्र कहते हैं ।

अथवासयोग्यभूमिः—

मनसश्चक्षुषोर्यत्र सन्तोषो जायते भुवि ।
तस्यां कार्यं गृहं सर्वैरिति गर्गादिसम्मतम् ॥६३॥

जिस भूमि पर जाने से मन और नेत्र संतुष्ट हो जाय उसपर वास करना चाहिये यही गर्गादि सभी की सम्मति है ॥ ६३ ॥

अथ भूमेः सुप्त्यादि ज्ञानमाह—

कर्ता ग्रामदिशश्चैव स्वरयुक्तं तु कारयेत् ।
वह्निभिस्तु हरेद्भागं शेषाङ्कं फलमादिशेत ॥ ६४ ॥

गृहकर्ता ग्राम की दिशा और स्वर इन सबों को योगकर तीन से भाग देना शेषाङ्क पर से फल कहना ॥ ६४ ॥

एके जागर्ति भूमिश्च द्वितीये समतागतिः ।
तृतीये राक्षसी चैव मृत्युरेतन्न संशयः ॥ ९५ ॥

एक शेष में भूमि जागती है दो में समान गति और तीन शेष में राक्षसी भूमि होती है इसमें वास करने से मृत्यु होती है । इसमें संशय नहीं ॥ ६५ ॥

तथान्यः—

प्रद्योतनात्पञ्चनगाङ्कसूर्यनवेन्दुषड्विंशमितेषु मेषु ।
शेते मही नैव गृहं विधेयं तडागवापीखननं न शस्तम्॥९६॥

सूर्य के नक्षत्र से ५, ७, ९, १२, १९ और २६ नक्षत्र में पृथ्वी शयन करती है सो इसमें तड़ाग ( तालाव ) वापी का खनना शुभ नहीं है ॥ ६६ ॥

अथ जीवितादि भूमि ज्ञानं तत्फलं चाह—

[1]व्यामविस्तारयोरैक्यं ग्रामाक्षरसमन्वितम् ।
चतुर्गुणं नामयुक्तं शिवनेत्रेण भाजितम् ॥ ९७ ॥
एकेनभूमजीवः स्याद्द्वाभ्यां च समताभवेत् ।
शून्यशेषेतु शून्यंस्यादित्युक्तं रुद्रयामले ॥ ६८ ॥

दीर्घ विस्तार का योग कर उसमें ग्रामाक्षर मिलाना और उसको ४ से गुणा कर नामका अक्षर जोड़ देना फिर तीन का भाग देना एक शेषमें जीवितभूमि दो में समता शून्य शेषमें शून्यही जानना यह रुद्रयामल में लिखा है ॥ ६८ ॥

१ अत्र मूलं चिन्त्यम् ।

अथप्रश्नाज्जीवितादिभूमिज्ञानमाह—

भूम्यक्षरं चतुर्गुण्यं तिथिवारं च मिश्रितम् ।
त्रिभिर्भागः प्रदातव्यः शेषेण फलमादिशेत् ॥ ९९ ॥
एकेनजीविताभूमिः द्विशेषे भूःसमामता ।
त्रिशेषे मृतभूमिः स्यादित्युक्तं चादयामले ॥ १०० ॥

प्रश्नाक्षर को चार से गुणाकर तिथिवार को जोड़ देना तीन का भाग देना १ शेषमें जीवितभूमि दो में समता तीन में मृतभूमि जानना ॥ ९९ ॥ १०० ॥

तथा च—

यत्रवृक्षाः प्ररोहन्ति सस्यंहर्षात्प्रवर्द्धते ।
साभूमिर्जीविता वाच्या मृताचातोऽन्यथाभवेत्॥१०१॥

जिस भूमिपर वृक्ष होवें सस्य ( घास ) हर्ष पूर्वक बढ़ै उस भूमिको जीवित कहते हैं । इससे अन्यथा मृतभूमि जानना चाहिये ॥ १०१ ॥

अथात्र भूमेः खननाधिकारः—

स्वामिहस्तप्रमाणेन ज्येष्ठपत्नीकरेणवा ।
हस्तमात्रं खनेद्भूमिं नृणां प्रोक्तं पुरातनैः ॥१०२॥

अथवा—

जलान्तं प्रस्तरान्तं वा पुरुषान्तमथापिवा ।
क्षेत्रं संशोध्य चोद्धृत्य शल्यं सदनमारभेत् ॥ १०३ ॥

स्वामी के हाथसे या ज्येष्ठ स्त्री के हाथसे एक हाथ पर्यन्त भूमिको खोद कर परीक्षा करना, अथवा जबतक जल न मिले तबतक या पत्थर मिलने तक अथवा एक पुरुष पर्यन्त भूमिको खोद कर उसका संशोधन कर शल्य को निकाल कर गृहारम्भ करना चाहिये ॥ १०२ ॥ १०३ ॥

अथ भूमिसंशोधनार्थं खातं कुत्रकर्तव्यमित्यत्र रामदैवज्ञः ।

देवालये गेहविधौ जलाशये राहोर्मुखंशम्भुदिशो विलोमतः ।
मीनार्कसिंहार्कमृगार्कतस्त्रिभे खातमुखात् पृष्ठविदिक् शुभाभवेत्

देवालय बनाने में मीन से ३ राशिके सूर्य होंतो ईशान कोण में मिथुन से ३ राशिमें वायव्य में, कन्या से ३ राशिमें नैर्ऋत्य में और धनु से ३ राशिमें

अग्निकोण में राहुका मुख रहता है ॥ गृह बनाने में सिंह सें ३ राशिमें ईशान वृश्चिक सें ३ राशिमें वायव्य, कुभसें तीन ३ राशिमें नैर्ऋत्य और वृषसें ३ राशिमें अग्निकोण में रहता है ॥ एवं जलाशय में मकर सें ३ राशिमें ईशान मेष सें ३ राशिमें वायव्य, कर्क सें ३ राशिमें नैर्ऋत्य, और तुला सें ३ राशिमें अग्निकोण में राहुका मुख रहता है । मुखसे पिछले कोणमें खात शुभ होता है ॥ १०४ ॥

तथैव गर्गः ।

वृषार्कादित्रिकं वेद्यां सिंहादि गणयेद्गृहे ।
देवालये च मीनादि तडागे मकरादिकम् ॥१०५॥

वेदीमें वृषार्क सें तीन राशि, गृहमें सिंहार्कसें ३ राशि, देवालयमें मीनार्कसें ३ राशिमें, और तड़ागमें मृगार्कसें तीन २ राशियों में राहुका मुख होता है, खात में इन्ही वचनों के लेकर अन्य भी वाक्य यों हैं ॥ १०५ ॥

यथा—सिंहेकन्यातुलायांभुजगपतिमुखं शंभुकोणेऽग्निखातं ।
वायव्यां स्यात्तदास्यं धनुरलि-मकरे चेशखातं वदन्ति ॥
कुंभेमीने च मेषे निर्ऋतिदिशिमुखं खातवायव्यकोणे ।
चाग्नेःकोणेसुखं वै वृषमिथुनगते कर्कटेयातु[1]खातम् ॥

तथाचान्यः—सिंहत्रयेऽर्कें चाग्नेय्यामीशाने वृश्चिकत्रयम् ।
कुभत्रयेतु वायव्यां नैर्ऋत्यां वृषभत्रये ॥

अथभूमेः संशोधनप्रकारः—

खातं भूमिपरीक्षणे करमितं तत्पूरयेत्तन्मृदा,
हीने हीनफलं समे समफलं लाभो रजोवर्द्धने ।
तत्कृत्वा जलपूर्णमाऽऽ शतपदं गत्वापरीक्ष्यंपुनः,
पादोनाऽर्द्धविहीनकेऽथनिभृते मध्याधमेष्टाम्बुभिः १०६

एवमेव विश्वकर्म्मप्रकाशेऽपि—

निखनेद्धस्तमात्रेणपुनस्तेनैव पूरयेत् ।
पांशुनाधिकमध्योनश्रेष्ठमध्याधमाः क्रमात् ॥ १०७ ॥

१ रक्षखातमितितु प्राचीनः पाठः तत्र रक्षःखातमिति पाठे छन्दोभङ्गः रक्षश्शब्दस्यसा-न्तत्वात् अतः यातुखातम् इति पाठः सम्यग्भाति ।

भूमिपरीक्षाके समय उपरोक्त हाथों से एक एक हाथ लम्बा चौड़ा और गहरा खोदकर उसगर्त्तको जलसें भरदेना बाद उसके १०० पग ( डेग ) चलकर उस भूमिके पास लौट आना फिर परीक्षा करना, चौथाई जल सूख जावे तो मध्यम, आधेसे भी कम रहै तो अधम, भरा हुआ रहै तो श्रेष्ठ कहना, अथवा उसी मिट्टी को उस गर्त्तमें भर देना भरने पर यदि मिट्टी बच जावे तो श्रेष्ठ बराबर होतो मध्यम घट जावे तो निकृष्ट समझना चाहिये ॥ १०६ ॥ १०७ ॥

अथान्यः प्रकारः 'वास्तुरत्ने'

कर्तुश्च हस्तप्रमितं खनित्वा खातंपयोभिः परिपूरितं चेत् ।
वसेत्सुतार्थी परिपूरितंस्याच्छुष्केभवेत्तत्क्षणमेव नाशः १०८॥
स्थिरेजलेवैस्थिरतागृहस्य स्याद्दक्षिणावर्त्तजलेनसौख्यम् ।
प्रियंजलंशोषयतीह खातोमृत्युर्हिवामेन जलेनकर्तुः ॥१०९॥

अथवा हस्तमित ( हाथ भर ) खोदी गई भूमि को जल से पूरा करना यदि जल भरा रहै तो शुभ है । उसी समय सूख जाय तो बहुत ही अनिष्ट है। जल भरते समय स्थिर रहै तो गृह की स्थिरता दक्षिणावर्त्त घूमे तो सौख्य और वामावर्त्त घूमे तो वह भूमि गृहकर्ता की मृत्यु दायक होती है ॥ १०८ ॥ १०९ ॥

अथान्य :—

अथवा सर्वधान्यानि वापयेच्च समन्ततः ।
यत्र नैव प्ररोहन्ति तां प्रयत्नेन वर्जयेत् ॥ ११० ॥

अथवा जिस भूमि पर वास करना चाहै उसपर सभी अन्नों को बोवै जिस जगह अन्न नहीं जामें उस भूमि को यत्न पूर्वक त्याज्य करना चाहिये ॥ ११० ॥

तथा।चनारायणभट्ट :—

श्वभ्रंहस्तमितं खनेदिह जलं पूर्णं निशास्ये न्यसेत् ।
प्रातर्दृष्टजलं स्थलंसदजलं मध्यं त्वसत्स्फाटितम् १११

सूर्यास्त समय में १ हाथ लम्बा चौड़ा और गहरा खात ( गढ़ा ) खोदकर उसको जल से भर देना चाहिये यदि प्रातःकाल उसमें जल रह जाय तो शुभ, नहीं रहे तो मध्यम, यदि वह फट जाय तो अशुभ समझना चाहिये ॥ १११ ॥

अथवा खातमध्ये पाषाणादिप्राप्तिफलम्—

खन्यमाने यदा भूमौ पाषाणं प्राप्यते तदा ।
धनायुश्चिरता वै स्यादिष्टकासु धनागमः ॥ ११२ ॥
कपालाङ्गारकेशादौ व्याधिना पीडितो भवेत् ॥

अथवा भूमि खोदते समय यदि वहाँ से पत्थर मिल जाय तो धन और आयु की वृद्धि होती है—यदि ईंट मिले तो केवल धन लाभ होवे कपाल हड्डी कोयला केश वगैरह मिलें तो केवल रोगादि से पीड़ित रखता है ॥ ११२ ॥

खाते यदाश्मा लभते हिरण्यं तथेष्टकायां च समृद्धिरत्र ।
द्रव्यंचरम्याणि सुखानिधत्ते ताम्रादिधातुर्यदि तत्र वृद्धिः ११३

अथवा यदि खात के समय पत्थर मिले तो सुवर्ण लाभ होता है, ईंट मिले तो समृद्धि होती है, द्रव्य मिले तो उत्तम सुख मिलता है-और ताम्रादि धातु मिले तो वृद्धि होती है ॥ ११३ ॥

पिपीलिकाषोडशपन्ननिद्रा भवन्तिचेत्तत्रवसेन्न कर्ता ।
तुषास्थिचीराणि तथैवभस्मान्यण्डानि सर्पा मरणप्रदाः स्युः ।
वराटिका दुःखकलिप्रदात्री कार्पास एवातिददाति दुःखम् ॥
काष्ठं प्रदग्धं त्वतिरोगभीतिर्भवेत्कलिः खर्परदर्शनेन ११५
लोहे न कर्तुर्मरणं निगद्यं विचार्य वास्तु प्रदिशन्तिधीराः ॥

भूमि खोदने के समय पिपीलिकादि (दीमक अजगर वगैरह) देख पड़ें तो उस भूमि पर वास नहीं करना एवं तुष (भूसा) भस्म अण्डा सर्प आदि देख पड़ें तो मरणप्रद होता है ॥ वराटिका ( कौडी ) दुःख और कलह को देती है। कार्पास विशेष दुःख देता है, जला हुआ काष्ठ अत्यन्त रोग करता है। खप्पर से कलह और लोह से गृहकर्ता का मरण होता है। इसलिये इन बातों को विचार कर बुद्धिमान गृह कार्यको प्रारम्भ करें ॥ ११४ ॥ ११५ ॥

वास्तुराजवल्लभे—

परीक्षितायां भुवि विघ्नराजं समर्चयेच्चण्डिकया समेतम् ।
क्षेत्राधिपं चाष्टदिगीशदेवान् पुष्पैश्चधूपैर्बलिभिः सुखाय ॥

उपरोक्त प्रकार से भूमि की परीक्षा करके गणेश और चण्डिका का पूजन करके क्षेत्रपाल तथा अष्टदिक्पालादि देवताओं का पुष्प धूप और वलि करके भली भांति पूजन करना चाहिये ॥ ११६ ॥

अथ पिण्डाद्बहिरन्तर्वाभित्तिः कर्त्तव्यमित्याह—

पाषाणे सर्वतो वाह्यमिष्टकायां तदर्द्धकम् ॥ ११७ ॥
मृत्तिकायां पिण्डमात्रमित्युक्तं रुद्रयामले ।

तथाच कारिकायाम्—

पिण्डाद्बहिर्भित्तिका ॥ ११८ ॥

यदि पत्थर की दीवार हो तो पिण्ड से वाहर ईंट का हो तो आधा दीवार भीतर और आधा वाहर—मिट्टी का हो तो सब दीवार पिण्ड से भीतर रखना चाहिये तथा कारिका के मत से पत्थर की दीवार ली गई है ॥११७॥११८॥

तथा च नारायणभट्टः—

ज्ञात्वैवं निखनेद् गृहाधिकभुवं नत्वा जलान्तस्तरो
र्यावद्वापुरुषस्ततः कपिशिरस्तुल्याश्मभिः पूरयेत् ॥११९॥

इस तरह पूर्वोक्त प्रकार से भूमिका शुभाशुभ जानकर पृथ्वी को नमस्कार करके पिण्ड से वाहर जलपर्यन्त या समीप के वृक्ष तुल्य अथवा एक पुरुष गहरा पृथ्वी को खोद कर उसको छोटे २ पत्थर के टुकड़े से भर देना ॥ ११९ ॥

अथ गृहनिर्माणार्थमिष्टकानामानि—

विजया मङ्गला चैव निर्मला सुखदेति च ॥
चतुर्द्धाचेष्टकाः प्रोक्ता गृहेच्च वरुणालये ॥
तिथ्यङ्गुलानि विजया मङ्गला सप्तचन्द्रकैः ।
पक्षेन्दुभिर्निर्मलास्यात्सुखदारामपक्षभिः ॥ १२० ॥
प्रमाणमिष्टकायाश्च गर्गाद्यैर्मुनिभिः स्मृतम्—

विजया मङ्गला निर्मला, सुखदा, ये चार प्रकार का ईष्टका प्रमाण, गृह और जलाशयके लिये कहा गया है । पन्द्रह १५ अङ्गुल की इष्टका को विजया, १७ सत्तरह अङ्गुलकी मङ्गला, वारह १२ अंगुल को निर्मला, और २३ अङ्गलको सुखदा कहते हैं । ये गर्गादि मुनियों के बचन है ।

अथेष्टकाचक्रम् ।

पञ्चत्रीणि त्रिकं पञ्च सप्त पञ्चावनीयभात् ।
सौख्यं मृत्युं क्रमेणैव इष्टकारम्भकर्मसु ॥ १२१ ॥

मङ्गलके नक्षत्रसे ५ नक्षत्रमें सौख्य, उसके बाद ३ नक्षत्रमें मृत्यु, बाद ३ में सौख्य, फिर ५ में मृत्यु, बाद ७ में सौख्य इसके बाद ५ में मृत्यु जानना चाहिये । अर्थात् इष्टकारंभ कर्ममें शुभ और अशुभक्रम से होता है ॥ २१ ॥

अथेष्टकोपरिवह्निदीपनचक्रम् ।

सप्तपञ्चमुनिवेदपञ्चभिः शोकलाभरुजभीतिभिसुखम् ।
भौमभाच्च गणयेत्सुधीःसदा इष्टकोपरि सुवह्निदीपनम्॥१२२

मंगल के नक्षत्र से ७ नक्षत्र में यदि अग्नि दीपन हो तो शोक बाद इसके ५ में लाभ, बाद ७ में रोगभय, फिर ४ में भय, बाद ५ नक्षत्र में सुख होता है ॥ २२ ॥

अथशिलान्यासप्रदशनमाह ?

दक्षिणपूर्वे कोणे कृत्वा पूजां शिलांन्यसेत् प्रथमम्
शेषाः प्रदक्षिणेन स्तंभाश्चैव प्रतिस्थाप्याः ॥१२३॥

पहले पूजन करके दक्षिण पूर्व के कोण अर्थात् अग्निकोण में प्रथम शिला न्यास करके शेष प्रदक्षिण क्रम से स्थापन करना चाहिये ।

तथा च शार्ङ्गधरः —

प्रासादेषु च हर्म्येषु गृहेष्वन्येषु सर्वदा ।
आग्नेय्यां प्रथमं स्तम्भं स्थापयेत्तद्विधानतः ॥ १२४ ॥

प्रासाद हर्म्य तथा अन्य गृह में भी सर्वदा अग्नि कोण में ही विधान पूर्वक स्तम्भस्थापन करना चाहिये ।

एवमेव ब्रह्मशम्भुः —

सूत्रभित्तिशिलान्यासं स्तम्भस्यारोपणं तथा ।
पूर्वदक्षिणयोर्मध्ये कुर्यादित्याह कश्यपः ॥ १२५ ॥

सूत्र भित्तिः शिलान्यास तथा प्रथम स्तम्भ स्थापन पूर्व दक्षिण के मध्य अर्थात्—अग्नि कोण में ही स्थापन करना चाहिये । यह कश्यप का वचन है ।

"मात्स्ये" स्तम्भोच्छ्राये शिलान्यासे सूत्रयोजनकीलके खनने वास्तुसंस्कारे प्रारम्भो वह्निगोचरः। आग्नेय्याम्प्रारम्भ इत्यर्थः।

अथान्यः—

छत्रस्रगम्बरयुतः कृतधूपविलेपनः समुत्थाप्यः।
स्तम्भस्तथैव कार्यो द्वारोच्छ्रायः प्रयत्नेन ॥ १२६ ॥

स्तम्भ छत्र माला और वस्त्र के युक्त करके धूप देकर उठाना चाहिये। जैसे स्तम्भ को धूपादि देकर उठाया वैसेही द्वार को भी करना चाहिये॥

अथगृहनिर्माणे निषिद्धग्राह्यकाष्ठानि

तत्रापि विशेषः व्यासः—

अन्यवेश्मस्थितं दारु नैवान्यस्मिन् प्रयोजयेत्।
न तत्र निवसेत्कर्ता वसन्नपि न जीवति ॥ १२७ ॥

दूसरे के गृहका लगा हुआ काष्ठ दूसरे के घरमें नहीं लगाना-यदि लगाया जाय तो गृह कर्ता उसमें वास न करै। अन्यथा गृहकर्ता का मरण होता है॥ १२७॥

समराङ्गणः—

इष्टकालोष्ठपाषाणमृत्तिका जीर्णमायसम्।
तृणं पत्रं बुधैः प्रोक्तं दारु नूतं गृहाय वै ॥ १२८ ॥

ईंट मिट्टी पत्थर इत्यादि पुराना नहीं लेना चाहिये। नूतन गृह के लिये नूतन ही वस्तु का प्रयोग श्रेयस्कर होता है।

यथा शार्ङ्गधरः--

नूतने नूतनं काष्ठं जीर्णे जीर्णं प्रशस्यते।
जीर्णे च नूतनं श्रेष्ठं नो जीर्णं नूतने शुभम् ॥ १२८ ॥

अथ ग्राह्यकाष्ठानि वास्तुशास्त्रे--

श्रीपर्णी रोहिणी शाकः सर्जश्च सरलाः शुभाः।
पतङ्गलोध्रशालाख्यास्तालार्जुनकशिंशपाः ॥१२९॥
चन्दनाशोकबदरी मधूकाश्च कदम्बकाः।
प्रशस्ताश्चशमी निम्बोबिल्ववर्ज्यं गृहान्तिके ॥ १३०॥

गृहे दारुगुणैर्युक्ते गृहकर्माणि युज्यते ।
गृहे काष्ठं समं श्रेष्ठमलिन्दे विषमं शुभम् ॥ १३१ ॥

श्रीपर्णी ( कायफल ) रोहिणी ( कुटकी ) शाक ( शागोन ) सर्ज ये सरल ( सीधे ) हों तथा पतङ्ग लोध्र शाल ( शखुआ ) ताल अर्जुन शिंशप ( शीशों ) चन्दन ( प्रसिद्ध ) अशोक ( प्रसिद्ध ) बदरी ( बैर ) मधूक ( महुआ ) और कदम्ब इन वृक्षों का काष्ठ गृह में शुभ होता है । तथा शमी निम्ब विल्ववृक्ष गृहसमीप में त्याज्य हैं । गुणयुक्त काष्ठ गृह कर्म योग्य होता है । गृह में सम और अलिन्द में विषम काष्ठ शुभ होता है ॥ १२९-१३१ ॥

त्याज्यकाष्ठानाह नारदः—

प्लक्षोदुम्बरचूताख्या निम्बस्नुहिविभीतकाः ।
दग्धाः कण्टकिनोवृक्षा वटाश्वत्थकपित्थकाः ॥१३२॥
अगस्तशिग्रुतालाख्यास्तिन्तिणीकाश्चनिन्दिताः ।
अन्येच गृहनिर्माणे योजनीयाः समाः द्रुमाः॥१३३॥

पाकर-उदुम्बर, आम्र, नीम, स्नुहि ( सेंहुड़, थूहर ) विभीतक ( बहेड़ा ) दग्ध ( जलाहुआ ) कण्टकीवृक्ष वट अश्वत्थ ( पीपल ) कपित्थ ( कैंथ ) अगस्ति ( अगस्त ) शिग्रु-( सैजन ) ताल-इमली ये काष्ठ गृहनिर्माण में सदा निन्द्य हैं । इनसे अतिरिक्त और सम संख्यककाष्ठ गृह में लगाना उत्तम होता है ॥ १३२-१३३ ॥

तथान्यः—वराहः—

पितृवनमार्गसुरालयवल्मीकोद्यानतापसाश्रमजाः ।
चैत्यसरित्संगमसंभवाश्च घटतोयसिक्ताश्च ॥१३४॥
कुब्जानुजातवल्ली निपीडिता वज्रमारुतोपहताः ।
श्वपतिहस्तिनिपीडित शुष्काग्निप्लुष्टमधुनिलयाः१३५
तरवोवर्जयितव्याः शुभदाःस्युः स्निग्धपत्रकुसुमफलाः
सुरदारुचन्दनसमामधूक तरवः शुभाद्विजातीनाम् १३६
क्षत्रस्यारिष्टास्त्वश्वत्थखदिरविल्वाविवृद्धिकराः ।
वैश्यानां जीवकखदिरासिन्धुकस्यन्दनाश्च शुभफलदाः

तिन्दुककेसरसर्जार्जुनोत्थशालाश्च शूद्राणाम् ।
सर्वेषां वा शस्ताः सर्वे वृक्षाश्च निन्दिताये न ॥१३८॥

पितृवन मार्ग ( रास्ता ) देवालय वल्मीकयुक्त उद्यान ( वगीचा ) में के वृक्ष तापसाश्रम का वृक्ष चैत्य नदीसंगम का वृक्ष घडासे सींच कर बढ़ायाहुआवृक्ष वनकेवल्ली वज्रसेपीडित वायु से हत नीच जाति और हाथियों से पीडित शुष्क ( स्वयं सूखा हुआ ) अग्निदग्ध तथा जिस वृक्ष में मधुमक्खिओं का गृह हो उन वृक्षों को त्याग कर, जिसके पत्र फूल फल सुन्दर हों ऐसे वृक्ष गृहकार्य में लगाना चाहिये " ब्राह्मण के लिये देवदारु, चन्दन, मधूक, समसंख्य लगाना श्रेष्ठ है । क्षत्रिय के लिये अश्वत्थ, खदिर, विल्ववृक्ष शुभ होते हैं । वैश्य के लिये जीवक ( विजयसार औषधि ) खदिर सिन्धूक ( स्योडीवृक्ष ) स्यन्दन ( वञ्जुलवृक्ष ) शुभ हैं । शूद्रों के लिये तिन्दुक नागकेसर, सर्ज और अर्जन वृक्ष गृह में लगाना शुभ होता है । अथवा उपर्युक्त शुभ वृक्ष सभी वर्णों के लिये शुभ और अशुभ वृक्ष सभी वर्णों के लिये अशुभ होता है ॥ १३७ ॥ १३८ ॥

अथ गृहसंलग्नार्थद्रुमच्छेदनमुहूर्तमाह—

कृष्णपक्षे चतुर्दश्यां रेवतीरोहिणीयुते ।
यदा तदा गुरौ लग्ने गृहार्थं तु हरेद्द्रुमान् ॥१३९॥

शुक्रे लग्ने गुरौ केन्द्रेष्वगेराशौ गृहोपरि ।
तृणादिभिः समाच्छाद्यो नचैवाग्निभयं भवेत् ॥१४०॥

कृष्णपक्ष चतुर्दशी तिथि, रेवती रोहिणी नक्षत्र, इन कालों में जब कभी गुरुलग्नमें हों तभी गृह कार्य के निमित्त वृक्ष छेदन शुभ होता है । अथवा शुक्रलग्न में वृहस्पति केन्द्र में होकर स्थिरराशि में पड़ा हो उस समय में हरणकियाहुआ तृणादिकों से जो गृहाच्छादन किया जाय तो कभी भी अग्निभय नहीं होता है ॥ १३९ ॥ १४० ॥

अथ वृक्षच्छेदने प्रार्थना—

यानीह भूतानि वसन्ति तानि
वलिं गृहीत्वा विधिवत्प्रयुक्तम् ।
अन्यत्र वासं परिकल्पयन्तु
क्षमन्तु ते चाद्य नमोऽस्तु तेभ्यः ॥ १४१ ॥

इसवृक्ष के ऊपर जो जीववसते हों वे विधिवत् दिया हुआ इस वलि को लेकर अन्यत्र जा वसें, और क्षमा करें उनके लिये नमस्कार है । इस मंत्र को पढ़कर वृक्षच्छेदन करना शुभ है ॥ १४१ ॥

अथस्तंभशिलान्याससमये खातनिक्षेपवस्तूनि ।

मृदिष्टकास्वर्णरत्नधान्यशैवालसंयुतम् ।
ताम्रपात्रस्थितं सर्वं खातमध्ये नियोजयेत् ॥ १४२ ॥

तामेके पात्रमें मिट्टी सुवर्ण ईंट पञ्चरत्न सप्तधान्य शैवाल ( सेवार ) रखकर खातमें रख देना चाहिये यदि मिट्टी की दीवार बनाना होतो मिट्टी, और ईंट के दीवार में ईंट रखना चाहिये ॥ १४२ ॥

अथवास्तुकृत्यम् ।

ध्रुवं दृष्ट्वाथवा स्मृत्वा कर्तव्यं वास्तुरोपणम् ।
सूर्यारवर्ज्यदिवसे रात्रौ त्यक्त्वा महानिशाम् ॥१४३॥
मध्याह्ने तु कृतं यत्तु वास्तु कर्तुर्विनाशदम् ।
निशीथे वाऽथवा सन्ध्योर्वास्तु वा नैव कारयेत्॥१४४॥

ध्रुवको देखकर अथवा स्मरण करके वास्तुरोपण करना चाहिये । उनमें भी रवि मङ्गल का दिन रात्रिमें भी महानिशा और दिनमें मध्याह्न को त्याज्य करना चाहिये । मध्याह्नमें वास्तु करने से कर्ता का नाश होता है । एवं मध्यरात्रि और संध्या में भी निषेध है । मध्यरात्रि का प्रमाण यह है कि, यथा—" महानिशा तु विज्ञेया मध्यमप्रहरद्वयम् "

अथस्तम्भादीनां नामान्याह ।

वराहः—

समचतुरस्रोरुचको वज्रोऽष्टास्रिर्द्विवज्रको द्विगुणः ।
द्वात्रिंशता तु मध्ये प्रलीनको वृत्त इति वृत्तः ॥१४५॥

जिस स्तम्भ में समान चार कोण हों उसको रुचक नामा कहते हैं । जिसमें समान आठ कोण हों उसे वज्रनामा । जिस स्तम्भ के मध्य समान १६ कोण हों उसको द्विवज्रनामा, जिसमें ३२ हों वह प्रलीनक नामा जिसके मध्य में वृत्ताकार ( गोला ) हो उसे वृत्तसंज्ञक कहते हैं ॥ १४५ ॥

तत्रैव गृहोच्चमानमप्युक्तम्—

विस्तारषोडशांशः सचतुर्हस्तो भवेद्गृहोच्छ्रायः ।
द्वादशभागेनोनो भूमौ भूमौ समन्तानाम् ॥ १४६ ॥

विस्तार के षोड़शांश में चार हाथ मिलाकर गृह की ऊंचाई होनी चाहिये । यह पहला खण्ड का प्रमाण है । इसके ऊपर जो खण्ड बनाना हो तो उसी उंचाई के द्वादशांश उसी में घटा कर बनाना, उसके ऊपर भी इसी क्रम से अपना अपना द्वादशांश घटा कर के ऊपर ऊपर की ऊंचाई करनी चाहिये । यह क्रिया द्विभूमि, त्रिभूमि, चतुर्भूमि आदि गृहों में अर्थात् दो महला तीन महला में होती है । एक महल के लिये पहली क्रिया समझनी चाहिये ॥ १४६॥

अथभित्तिज्ञानम्–तत्रापि वराहः—

व्यासात्षोडशभागः सर्वेषां सद्मनां भवति भित्तिः ।
पक्वेष्टकाकृतानां दारुकृतानान्तु न विकल्पः ॥१४७॥

यदि पक्के ईंटका गृह बनाना हो तो विस्तार के सोलहवां हिस्सा के बराबर उसकी दीवार करनी चाहिये । लकड़ी के गृह में इसका विचार नहीं होता । उसमें अपने इच्छा के अनुसार दीवार बनाना चाहिये ॥ १४७ ॥

अथ पूर्वादिदिक्षु गृहोच्चनीचत्वफलम्—

स्यादुन्नतिः पूर्वनते नराणां वास्तौ धनं दक्षिणभागतुङ्गे ।
क्षयोधनानां विनते प्रतीच्यामुच्चैर्विनाशोध्रुवमुत्तरे तु॥१४८॥

तथा च वराहः—

प्रागुत्तरोन्नते धनसुतक्षयः सुतवधश्च दुर्गन्धे ।

जो गृह पूर्व दिशा में नम्र हो वह उन्नति करता है । दक्षिण भाग में ऊंचा हो वह धन देता है । पश्चिम में नीचा हो तो धन नाश करता है । उत्तर में ऊँचा हो तो शीघ्र विनाश करता है । यही वचन वृहत्संहिता में भी है । जैसे पूर्व और उत्तर में ऊँचा हो तो धन सुत का नाश करता है । दुर्गन्ध युक्त हो तो पुत्रका नाश करता है । अतः चारों तरफ जिसमें समान हो वैसा गृह बनाना चाहिये ॥ १४८ ॥

अथ दिक्परत्वेनोपकरणगृहाणि ।

पूर्वस्यां श्रीगृहं प्रोक्तमाग्नेय्यां स्यान्महानसम्॥१४८॥

शयनं दक्षिणस्यां च नैर्ऋत्यामायुधाश्रयम् ।
भोजनं पश्चिमायां च वायव्यां धनसंचयम् ॥ १४९॥

उत्तरेद्रव्यसंस्थानमैशान्यां देवतागृहम् ।
इन्द्राग्न्योर्मथनं मध्ये यमाग्न्योर्घृतमन्दिरम् ॥१५०॥

यमराक्षयोर्मध्ये पुरीषत्यागमन्दिरम् ।
राक्षसजलयोर्मध्ये विद्याभ्यासस्य मन्दिरम् ॥१५१॥

तोयेशानिलयोर्मध्ये रोदनस्य च मन्दिरम् ।
कामोपभोगशमनं वायव्योत्तरयोर्गृहम् ॥ १५२ ॥

कौवेरेशानयोर्मध्ये चिकित्सामन्दिरं सदा ।
पुरंदरेशयोर्मध्ये सर्ववस्तुषु संग्रहम् ।
सदनं कारयेदेवं क्रमादुक्तानि षोडश ॥ १५३ ॥

पूर्व दिशा में लक्ष्मी का गृह मतान्तर से पूर्व दिशा में स्नान गृह करना चाहिये। लिखा भी है "प्राच्यांदिशिस्नानगृहम्" अग्निकोण में रसोई घर (पाक गृह) दक्षिण में शयन, नैऋत्य में शस्त्र, पश्चिम में भोजन, वायव्य में धन संचय, उत्तर में द्रव्यस्थान, ईशान में देवता गृह करना चाहिये पूर्व अग्नि के मध्य में मथन गृह, अग्नि दक्षिण के मध्य घृत गृह, दक्षिण नैऋत्य के मध्य पुरीष गृह, नैर्ऋत्य पश्चिम के मध्य में विद्याभ्यास, पश्चिम वायव्य के मध्य में रोदनगृह वायव्य उत्तर के मध्य रतिगृह, उत्तर ईशान के मध्य औषधगृह, ईशान पूर्व के मध्य सर्ववस्तु संग्रहका गृह, इस भांति षोडश गृह बनाना चाहिये ॥

विश्वकर्मप्रकाशे—

नैर्ऋत्यां सूतिकागेहं नृपाणां भूतिमिच्छताम् ॥१५४॥

ऐश्वर्य चाहने वाला राजा नैर्ऋत्य कोण में सूतिका गृह बनावें ।

सूतिकागृह निर्माणे कालोऽप्याह तत्रैव—

आसन्नप्रसवे मासि कुर्याच्चैव विशेषतः ।
तद्वत्प्रसवकालेस्यादिति शास्त्रेषु निश्चयः ॥ १५५ ॥

मासे तु नवमे प्राप्ते पूर्वपक्षे शुभे दिने ।
प्रसूतिसंभवे काले गृहारम्भणमिष्यते ॥ १५६ ॥

आसन्न प्रसव काल जब होवे तो ९ नवमें मास के शुक्ल पक्ष में शुभ दिन में सूतिका गृह का निर्माण करना चाहिये ॥

अथ भूमिशोधनाय सूत्रनिर्णयमाह—

विप्रस्यदर्भजं सूत्रं मौञ्जन्तु क्षत्रियस्य च ।
कार्पासं च भवेद्वैश्ये शूद्रस्य स्वर्णकल्पितम् ॥१५७॥

ब्राह्मणकेलिये कुशा का सूत्र, क्षत्रिय के लिये मूंज का, वैश्य के लिये कार्पास का शूद्र के लिये सुवर्ण का सूत्र कल्पना करना चाहिये ॥

विश्वकर्मप्रकाशे—

अथापरमपिज्ञानङ्कथयामि समासतः ।
षड्गुणीकृतसूत्रेण शोधयेद्धरणीतले ॥ १५८ ॥
सुधूते समये तस्मिन्सूत्रङ्केनापि लङ्घितम् ।
तदस्थि तत्र जानीयात्पुरुषस्य प्रमाणतः ॥१५९॥
अभ्यक्तो दृश्यते यस्यां दिशिशल्यं समादिशेत् ।
तस्यामेव तदस्थीनि सप्तत्यङ्गुलमानतः ॥ १६० ॥
सूत्रिते समये यत्र श्वा सूत्रोपरि संस्थितः ।
तदास्थि तत्र जानीयात् षष्ठ्यङ्गुलमिताक्षितौ॥१६१॥
उन्मादे चागते तस्मिन्समये यत्र संस्थितः ।
तदास्थि तत्र जानीयाद्धस्तद्वयमिताक्षितौ ॥ १६२ ॥
सूत्रे विसूत्रिते तस्मिन् भिन्ने कुंभेऽथवा यदि ।
आदिशेन्निधनं तत्र दम्पत्योः क्रमशस्तदा ॥ १६३ ॥

अब अपरज्ञान भी मैं थोड़ेमें कहता हूं षड् गुण किया हुआ सूत्र से भूमि संशोधन करना चाहिये । संशोधन के समय कोई उस सूत्र को लांघदेवे तो वहाँ पर शल्य ( हड्डी ) जानना चाहिये । एक पुरुष प्रमाण नीचे अथवा उस समय यदि अभ्यक्त ( उवटना ) जिस दिशा में देख पड़े उस दिशा में

शल्य कहना चाहिये सत्तर अंगुल प्रमाण करके, अथवा उस समय सूत्र के ऊपर यदि श्वान आजाय तो दो हाथ गहरा शल्य कहना चाहिये यदि कोई उन्मादी मनुष्य आजाय तो दो हाथ गहरा शल्य उसी स्थान में कहना चाहिये जहाँपर वह आया हो यदि उस समय सूत्र भङ्ग हो जाय अथवा कुम्भ ( घड़ा ) भङ्ग हो जाय तो स्त्री पुरुष दोनों की मृत्यु होती है ॥ १३६ ॥

अथात्र भूमिशोधनार्थशल्यनिष्कासनविधिः ।

महाज्योतिर्निवन्धे—

स्मृत्वेष्टदेवतां प्रश्नवचनस्याद्यमक्षरम् ।
गृहीत्वा तु ततः शल्याशल्यं सम्यग्विचार्यते ॥१६४॥

तत्रादौ शल्यान्वेषणसमये ब्राह्मणत्रयद्वारा 'ओं धरिणी विदारिणी भूत्यै स्वाहारक्षामीति, मन्त्रस्य सहस्रत्रयवारं जपं कृत्वा तत्पश्चात्-गृहकर्तृहस्ताद्भूमिं स्पृष्ट्वा गृहभूमिशुभाशुभज्ञानजप्रश्नं वदेत् । तत्रादौ ब्राह्मणाद्याः वर्णाः पुष्पनदीदेवफलमिति ब्रुवन्ति । यत्र पुष्पाद्यक्षरं भवति तत्र शल्यं वदेत् । खननकाले नवधाभूमिं विभजेत् । यदिचेत्-व, क, च, त, ण, ह, स, य, ज, एतान्यक्षराणि मुखादुद्गतानि तदा पूर्वादिदिक्षु शल्यमादिशेत् ॥

टी० । इष्ट देवता का स्मरण करके प्रश्न का आद्यक्षर लेकर शल्याशल्य का विचार करै । जिसकी क्रिया यों है । शल्य निकालते समय तीन ब्राह्मण द्वारा 'ॐ धरिणी विदारिणीभूत्यैस्वाहा रक्षामि, इस मंत्र का ३००० जप करावे बाद इसके गृहकर्ता के हाथ से । भूमि स्पर्श कराकर-तब ब्राह्मण से पुष्प । क्षत्रिय से नदी । वैश्य से देवता । शूद्र से फल का नाम कहलाना चाहिये, बाद पुष्पादिकों के आद्यक्षर से शल्य कहना चाहिये । उसमें यदि आद्यक्षर व, क, च, त, ण, ह, स, य, ज, ये अक्षर हों तो-अर्थात् प्रथम आवें तो पूर्वादि दिशाओं में क्रमसे इन अक्षरों से, वक्ष्यमाणरीति के अनुसार शल्य का ज्ञान करना चाहिये ॥

व प्रश्ने पूर्वस्यां दिशि मनुजशल्यं सार्द्ध-
हस्तमात्रे मनुजमरणं कथयति ।
क प्रश्ने आग्नेय्यां खरशल्यं कटिमात्रे
नृपदण्डं वा गोमरणं कथयाति ॥ १६५ ॥
च प्रश्ने दक्षिणस्यां वानरशल्य
कटिमात्रे गृहाधीशस्यमृत्युं जनयाति ।

त प्रश्ने नैर्ऋत्यामश्वशल्यं सार्द्ध-
हस्तमात्रे दुःखप्रदर्शनं कथयति ॥ १६६ ॥
ए प्रश्ने प्रतीच्यां नरशल्यं
पुरुषमात्रे धनापहरणं कथयति ।
ह प्रश्ने वायव्यां द्विजशल्यं
कटिमात्रे निर्धनं जनयति ॥ १६७ ॥
स प्रश्ने उत्तरदिशि कटिमात्रे
गोशल्यं गृहपतिमरणं कथयति ।
य प्रश्ने चैशान्यां सार्द्धहस्तमात्रे
ऋक्षशल्यं गोधननाशं जनयति ॥ १६८ ॥
ज प्रश्ने मध्यभागे नरकपालं भस्मादिकं
वा हन्मात्रे कुलनाशं कथयति ॥
गृहे शल्याभावे शुभमिति ॥ १६९ ॥

यदि प्रश्न का प्रथम अक्षर ब हो तो पूर्व दिशा में डेढ हाथ गहरे मनुष्य का शल्य कहना । इसमें गृह बनाने से मनुष्य की मृत्यु होती है । इत्यादि सब स्पष्टही है । अतः शल्यरहित भूमि पर गृह बनाना शुभ होता है ।

अथ वास्तुराजवल्लभोक्तशल्यानयनप्रकारः—

प्रश्नत्रयं वापि गृहाधिपेन देवस्य वृक्षस्य फलस्य चापि ।
वाच्यं हि कोष्ठाक्षरसंस्थितेन शल्यं विलोक्यं भवनेषु सृष्ट्या १७०

गृहस्वामी के मुख से प्रश्न कराकर तीन नाम देवता, वृक्ष और फूल का पूछना बाद इसके प्रथम अक्षर वक्ष्यमाण जिस कोष्ठक में पड़े वहाँ शल्य कहना ॥

आ का चा टा ए त शा पा य वर्गाः
प्राच्यादिस्थे कोष्ठके शल्यमुक्तम् ।

केशाङ्गाराः काष्ठलौहास्थिकाद्यं
तस्मात्कार्यं शोधनं भूमिकायाः ॥ १७१ ॥

अ क च ट ए त श प य वर्ग पूर्वादिक दिशा में समझना, प्रश्न के अक्षर जिस कोष्ठ में पड़े वहाँ शल्य केश कोयला काष्ठ लोहा इत्यादि समझना चाहिये । इनका रहना शुभद नहीं है । इसलिये भूमिशोधन अवश्य करना चाहिये ।

| | | |
|---|---|---|
| प फ ब भ म | अ इ उ ऋ लृ | क ख ग घ ङ |
| श ष स ह | य र ल व | च छ ज झ ञ |
| त थ द ध न | ए ऐ ओ औ | ट ठ ड ढ ण |

अथास्य फलम्—

शल्ये गवां भूपभयं हयानां रुजः शुनां वै कलहप्रणाशौ ।
खरोष्ट्रयोर्हानिमपत्यनाशं नृणामजस्याग्निभयं तनोति॥१७२

गौ का शल्य होने से राजभय, घोड़े का रोग, कुत्ते का कलह और नाश गर्दभ और उष्ट्र की हानि, मनुष्य का सन्तति नाश—और बकरे का अग्निभय करता है । किसी का मत यह है कि—अ, क, च, ट, त, प, य, श, इन अक्षरों के उच्चारण से पूर्वादि दिशाओं में और ह प य, इनसे मध्य में शल्य जानना ॥

जैसे मुहूर्तमार्तण्डकारका यह वचन भी है—

सद्मप्रश्नकृतोमुखात् प्रथमतो वर्गादिवर्णोद्गम-
श्चेतद्दिग्गतमादिशेत्तुहपयैः शल्यं सुधीर्मध्यत इति ।

अथ ज्योतिर्निबन्धोक्तशल्यानयनप्रकारः—

स्मृत्वेष्टदेवतां प्रष्टुर्वचनस्याद्यमक्षरम् ।
गृहीत्वा तु ततः शल्याशल्यं सम्यग्विचार्यते ॥१७३॥
अ क च ट त व य श हपया वर्गाः पूर्वादिमध्यान्ताः ।
शल्यकरा इह नान्ये, शल्यगृहे निवसतां नाशः॥१७४

पृच्छायां यदि अः प्राच्यां नरशल्यं तदा भवेत् ।
सार्धहस्तप्रमाणेन तच्चमानुषमृत्युकृत् ॥१७५॥
आग्नेय्यां दिशि कः प्रश्ने खरशल्यं करद्वये ।
राजदण्डो भवेत्तत्र भयं नैव निवर्तते ॥१७६॥
याम्यायां दिशि चः प्रश्ने कुर्यादाकटिसंस्थितम् ।
नरशल्यं गृहेशस्य मरणं चिररोगतः ॥१७७॥
नैर्ऋत्यां दिशि टः प्रश्ने सार्धहस्तादधस्तले ।
शुनोऽस्थि जायते तच्च बालानां जनयेन्मृतिम् ॥१७८
तः प्रश्ने पश्चिमायान्तु शिशोः शल्यं प्रजायते ।
सार्धहस्ते गृहस्वामी न तिष्ठति सदा गृहे ॥१७९॥
वायव्यां दिशि पः प्रश्ने तुषाङ्गाराश्चतुष्करे ।
कुर्वन्ति मित्रनाशं च दुःस्वप्नदर्शनं सदा ॥१८०॥
उदीच्यां दिशि यः प्रश्ने विप्रशल्यं कटेरधः ।
तच्छीघ्रं निर्धनत्वाय कुबेरसदृशस्य हि ॥ १८१ ॥
ऐशान्यां दिशि शः प्रश्ने गोशल्यं सार्धहस्ततः ।
तद्गोधनस्य नाशाय जायते गृहमेधिनः ॥ १८२ ॥
हपया मध्यमे कोष्ठे वक्षोमात्रे भवेदधः ।
नृकपालं कचोभस्म लोहं तत्कुलनाशकृत् ॥ १८३ ॥

प्रथम श्लोक का अर्थ पहले लिख चुके हैं। प्रश्नकर्ता के मुख से अ वर्गादिकों के प्रथम का जो अक्षर निकले वे ही पूर्व से लेकर मध्य पर्यन्त शल्य करने वाले होते हैं। दूसरा नहीं। जैसे अ वर्ग कहने से पूर्व दिशा में मनुष्य का शल्य—डेड़ हाथ के नीचे जानना इससे मनुष्य की मृत्यु होती है। क वर्ग से अग्नि कोण में गदहे का शल्य दो हाथ के नीचे जानना इसमें राज-दण्ड होता है। च वर्ग से दक्षिण में मनुष्य का शल्य कटी तुल्य नीचे जानना, इससे गृह कर्ता का मरण होता है। ट वर्ग से नैर्ऋत्य कोण में १॥ हाथ नीचे कुत्तेकी हड्डी होती है। इसमें बालक मरण होता है। त वर्ग से पश्चिम में बालक

की हड्डी १॥ हाथ नीचे होती है--इससे गृह स्वामी परदेश रहता है। प वर्ग से वायव्य कोण में ४ हाथ नीचे भूसी और कोयला रहता है इससे मित्र नाश और दुःस्वप्न होता है। य वर्ग से उत्तर दिशा में ब्राह्मण की हड्डी कटी तुल्य नीचे वह शीघ्रही निर्धन करती है। कुवेर सदृश धनवान् क्यों न हो। शषस प्रश्न में होतो ईशान कोण में गो का शल्य १॥ हाथ नीचे गोधन नाश कारक होता है। हपय इनसे मध्य में मनुष्य का कपाल केश भस्म लोह जानना इससे कुल का नाश होता है ॥ १८३ ॥

इति शल्याधिकारः ।

अथ दिक्साधनं तत्रादौ तत्प्रयोजनं—वृद्धनारदः ।

प्रासादे सदनेऽलिन्दे द्वारे कुण्डे विशेषतः ।
दिङ्मूढे कुलनाशः स्यात् तस्मात् संसाधयेद्दिशः ॥१॥

वास्तुशास्त्रे—

प्रथमे सुसमे क्षेत्रे प्राचीं संसाधयेत्स्फुटम् ।
सिद्धान्तोक्तप्रकारेण ततो निष्पादयेद्गृहम् ॥ २ ॥

प्रासाद, गृह, अलिन्द, द्वार और कुण्ड में विशेष कर दिक् साधन करना चाहिए। दिक् मूढ होने से कुल का नाश होता है॥

इसलिये पहले वरावर ( समतल ) भूमि पर सिद्धान्त युक्ति से दिक् साधन करके गृह वनाना चाहिये।

ज्ञात्वा पूर्वं धरित्रीं दहनखननसम्प्लावनैः संविशोध्य,
पश्चात्कृत्वा समानां मुकुरजठरवद्वाचयित्वा द्विजेन्द्रैः ।
पुण्याहं कूर्मशेषौ क्षितिमपि कुसुमाद्यैः समाराध्य शुद्धे
वारे तिथ्यां च कुर्यात् सुरपतिककुभः साधनं मण्डपार्थम्॥३॥

पहले भूमि को दहन खनन सम्प्लावन द्वारा शुद्ध करके वाद उसके मुकुर जठरवत् ( शीशे के माफिक ) करलेना फिर ब्राह्मणों द्वारा पुण्याहवाचन कराना वाद इसके कूर्म ( कच्छप ) शेष और भूमि की पुष्पादिकों से पूजन आराधन करके शुभवार और तिथिमें गृह निमित्त पूर्वदिशा का साधन करना चाहिये।

तत्प्रकारमाह भास्करः—

वृत्तेऽम्भःसुसमीकृते क्षितिगते केन्द्रस्थशङ्कोः क्रमात् ।
भाग्रं यत्र विशत्यपैति च यतस्तत्रापरेन्द्र्यौ दिशौ ॥
तत्कालापमजीवयोस्तु विवराद्भाकर्णमित्याहता-
ल्लम्बज्याप्तमिताङ्गुलैरयनदिश्यैन्द्री स्फुटा चालिता ॥ ४ ॥
तन्मत्स्यादथ याम्यसौम्यककुभौ सौम्याध्रुवे वा भवे-
देकस्मादपि भाग्रतो भुजमितां कोटीमितां शङ्कुतः ।
न्यस्येद्यष्टिमृजुं तथा भुवि यथा यष्ट्यग्रयोः संयुतिः
कोटिः प्राच्यपरा भवेदिति कृते बाहुश्च याम्योत्तरा ॥ ५ ॥

जलसे समीकृत ( वरावर ) की हुई भूमिपर वृत्त वनाकर केन्द्र में द्वादशांगुल शंकुरक्खे पूर्वाह्न में वृत के भीतर जहां छाया प्रवेश करे वही पश्चिम और मध्याह्नोत्तर जहां से निकले वही विन्दु पूर्वदिशा होगी ( इस प्रकार पश्चिम विन्दु का ज्ञान ठीक हुवा परन्तु क्रान्ति गतिके वस पूर्वविन्दु स्थूल हुवा ) सूक्ष्मविन्दु जानने के लिये 'तत्कालापमजीवयोरित्यादि" प्रकार से छाया प्रवेश तथा निर्गम दोनों समयों का क्रान्तिज्यावों का अन्तर करना और छायाकर्ण से गुणदेना इष्टलम्बज्या से भाग देना लब्धि तुल्य अंगुलादि अयन के दिशामें पूर्व विन्दु को चला देना तव वास्तव पूर्व विन्दु होगा। पश्चिम और पूर्व दोनों विन्दुवों से मत्स्यउत्पादन ( अर्थात् पूर्वापर विन्दु से मिलाई हुई रेखा के आधे के ऊपर रेखागणित युक्ति से लम्व ) करने से वास्तव दक्षिणोत्तर रेखा होगी। अथवा उत्तर ध्रुव को वेध कर उत्तर दिशा को जानना अथवा वृतमध्यस्थ शंकुका एक समय काही छायाग्र जानकर उसी इष्ट काल का भुज और कोटी वनाना भुज और कोटी के तुल्य शलाका लेकर शंकु से यथादिक् कोटि और छायाग्र से व्यस्तदिक् भुज शलाका इस प्रकार विन्यास करे जैसे यष्ट्यग्र ( शलाकाग्रों का ) योग होजाय ऐसा करने से कोटि पूर्वापर और भुज दक्षिणोत्तर होगा।

अथवा ग्रहलाघवोक्तः सुगमोपायः—

वृत्ते समभूगते तु केन्द्रस्थितशङ्कोः क्रमशो विशत्यपैति ।
छायाग्रमिहापरा च पूर्वा ताभ्यां सिद्ध तिमेरुदक् च याम्या ६

अथवा समान भूमिपर बनाया हुवा वृत्त मध्य में रखा हुवा शङ्कु छायाग्रका जहां प्रवेश और निर्गम हो वहीं पश्चिम और पूर्व दिशा होगी।

( ग्रहलाघव कारने उन्हीं बिन्दुवों में मिली हुई रेखा को वास्तव पूर्वापर के समानान्तरानुरूप मान लिया है ) इस पर मत्स्योत्पादन ( आधे पर लम्ब ) करने से दक्षिणोत्तर रेखा होगी।

दिग्ज्ञान का लघु उपाय—

दिनमानदले सप्ताङ्गुलच्छायाग्रतो हि यत् ॥
शंकुमूले नीयमानं सूत्रं स्यादुत्तरा दिशा ॥ ७ ॥

मध्याह्न में ७ अँगुल की छायाग्र से शंकु मूल पर्यन्त रेखा करने से दक्षिणोत्तर रेखा होगी।

अथवा—

तारे मार्कटिके ध्रुवस्य समतां नीतेवलम्बे नते,
दीपाग्रेण तदैक्यतश्च कथिता सूत्रेण सौम्या दिशा।
शङ्कोर्नेत्रगुणे तु मण्डलवरे छाया द्वयान्मत्स्ययो-
र्जाता यत्र युतिस्तु शङ्कुतलतो याम्योत्तरेस्ततः स्फुटे ॥८

सप्तर्षि के तारों में जो पहिले को दो तारा हैं उनको मार्कटिका कहते हैं वे और ध्रुव जब एक सूत्र में होजाय अर्थात् एक शंकु स्थापन करने से जब शंकु के ही सीध में तीनों तारा हो जाय तो शङ्कु से दक्षिण भाग में एक दीपक रखना दीपक की शिखा शंकग्र ध्रुव ये तीनों जब एक सीध में देख पड़ें तो शंकु से दीपक को दक्षिण जानना। अथवा ३२ अँगुल के वृत के मध्य में द्वादशांगुल शंकु रखना जहां उसकी छाया वृत्त में प्रवेश करे वहां पश्चिम जहां निकल जाय वह पूर्व दिशा दोनों बिन्दुवों से मत्स्य बनाने से उनके योग में की हुई रेखा दक्षिणोत्तरा होती है ( परन्तु ये दोनों प्रकार स्थूल हैं, क्योंकि अयनांश के कारण ठीक उत्तर दिशा में ध्रुव की तारा इस समयनहीं है परन्तु व्यवहार के लिये यह रीति प्रायः ठीक है। दूसरी रीति रविके क्रान्ति के चल होने से अशुद्ध है परन्तु सायन कर्क वा मकर की संक्रान्ति के दो चार दिन आगे या पीछे किया जाय तो प्रायः ठीक होती है, वृत्तः जितना ही छोटा होगा उतनी ही दिशा सूक्ष्म होगी ) ।

द्विघ्नायाममितं द्विपाशमजरत् सूत्रं विधायाङ्कयेत्
त्र्यायामाङ्घ्रिमिते च विस्तृतिदले तौ कर्षकोणाभिधौ ॥

पाशौ क्षेत्रविरामशंकुनिहतौ कृत्वाद्यमाकर्षयेत्-
कोणे शंकुरितीतरो विनिमयद्द्व्यंतयोश्चापरौ ॥ ९ ॥

द्विघ्नायाम अर्थात् द्विगुण लम्बाई के तुल्य मजबूत एक सूत्र बनावे जिसके दोनों अन्त में पाश ( एक प्रकार की ग्रन्थि होती है जिसके मध्य में छिद्र रहता है ) हो उस द्विगुण दैर्घ्य सूत्र में दो स्थान पर चिन्ह करे आयामाङ्घ्रि अर्थात् दैर्घ्य के तीन चतुर्थांश पर पहिले जैसे ३२ हाथ लम्बा घर होतो तीन चौथाई २४ हुआ और विस्तार के आधे पर दूसरा चिन्ह करना पहिले का नाम कर्ण और दूसरे का कोण होगा ।

पाशौ क्षेत्रविरामशंकुनिहतौ कृत्वेत्यादि—

दिक् साधन प्रकार से साधन किया हुवा क्षेत्र मध्य में जो दिक् सूत्र है उसपर दैर्घ्य सूत्र को फैलाकर दोनों भाग में शंकुगाड़ देना ( स्थापित करना ) इन्हीं दोनों शंकुवों में पाशों को लगा देना तब पहिले चिन्ह अर्थात् कर्ण को खींचना जहां पर कोण चिन्ह हो वहां शंकु गाड़ना इसी को उलट देने से दूसरा शंकु इस दो शंकु से शेष दोनों शंकु जान लेना इस प्रकार ठीक चतुष्कोण होता है ।

विस्तारायामगुणितं गृहस्य पदमुच्यते ।

लम्बाई चौड़ाई का गुणन फल क्षेत्रफल होता है यह वसिष्ठ आदिकों का कहना है ।

तथायते तद्भुजकोटिघातः ।

आयत क्षेत्र में लम्बाई चौड़ाई का गुणनफल श्रीभास्कर ने कहा है ज्योतिर्विदाभरण में भी—

क्षेत्रे भवेत् क्षेत्रफलं चतुर्भुज-
तत्कोटि दोराहतिरेवमायते ।
त्र्यस्रेपिदोःकोटि हतेर्दलं फलं
दोः कोटिलम्बैर्विषमे च कल्पितम् ॥ १० ॥

समचतुर्भुजक्षेत्र में भुजकोटि ( लम्बाई चौड़ाई ) का गुणनफल को क्षेत्रफल कहते हैं इसी प्रकार आयत क्षेत्र में भी होता है । त्रिभुज में भुजकोटि का गुणनफल का आधा क्षेत्रफल होता है ।

गोपीराज विष्णुनाम के शिष्य से कहते हैं—

विष्णुं व्येकायगोभूहतिभयुजिफलं गोपिराजो भशेषात् ।
सायंचेष्टाष्टि दृग्घ्न्या युतमाहिनिहता दृक्प्रकृत्याख्यविश्वे ॥
वाणाःसिद्धाष्टि नागोडूवातिधृतिगिरिशत्र्याकृतीन्द्रर्तुतत्वा-
त्यष्ट्यङ्कक्ष्मा नखेनार्णव विकृति दिनाद्र्युत्कृतीभेन्दुकाष्ठाः ॥

इष्ट आय में एक कम करके उसको १९ से गुणा करे उसमें नक्षत्र संख्या जोड़ देना उसमें २७ का भाग दे जो शेष बचे उसके अनुसार क्रम से इन शेषों को ग्रहण करे दृक् २ प्रकृति २१ विश्व १३ वाण ५ सिद्ध २४ अष्टि १६ नाग ८ उडु २७ अतिधृति १९ गिरिश ११ त्रि ३ आकृति २२ इन्द्र १४ ऋतु ६ तत्व २५ अत्यष्टि १७ अङ्क ९ क्ष्मा १ नख २० इन १२ अर्णव ४ अविकृति २३ दिन १५ अद्रि ७ उत्कृति २६ इभेन्दु १८ काष्ठा १० एकादि शेष में क्रम से ए अंक होते हैं। इसको ८ से गुणा करके आय को जोड़ देना तब क्षेत्रफल होगा इसको इष्ट गुणित २१६ जोड़ देने से अनेकधा होते हैं।

उदाहरण—

कल्पना किया कि गृह नक्षत्र रोहिणी और आयसिंह है दोनों से क्षेत्रफल जानना है। आय संख्या ३ एक कम किया २ इसको १९ से गुणा किया ३८ इसमें नक्षत्र संख्या ४ जोड़ा ४२ में २७ का भाग दिया शेष १५ रहा पन्द्रह शेष सम्बन्धी अंक २५ है इसको आठ से गुणा किया २०० हुवा आय संख्या ३ जोड़ दिया २०३ यह प्रथम पिण्ड मान हुवा। इसी क्षेत्रफल को इष्ट से गुणा करे और २१६ जोड़ दे तो अनेकों पिण्ड होगा। जैसे इष्ट माना ३ क्षेत्रफल २०३ को गुणा किया ६०९ इसमें २१६ जोड़ा ८२५ यह क्षेत्रफल भुजकोटि के घात सम हुवा।

मेंगनाथ प्रकारः—

इष्टभात्यष्टि १७ घातय आयस्तेनोनितेष्टकः ।
त्रिहल्लब्धहताशाश्वियुते चेष्ठाय भं भवेत् ॥१२॥

इष्ट नक्षत्र और १७ के गुणनफल से जो आय हो (अर्थात् गुणनफल में आठ का भाग देने से जो आय निकले) उसको अभीष्ट आय में घटा देना न घटे तो ८ जोड़ कर घटाना उसमें ३ का भाग देकर लब्धि ग्रहण करना (यदि-तीन का भाग देने से निरग्र न हो तो एकादि गुणित आठ को तब तक जोड़ते जावो जब तक तीन का भाग देने से निरग्र न हो) जब निरग्र हो जाय तब लब्धि को २७ से गुणा करके पूर्व स्थापित गुणनफल (याने नक्षत्र और १७ के गुणनफल) में जोड़ देना तब इष्टाय नक्षत्र सम्बन्धी पिण्ड होता है।

उदाहरण—

इष्ट नक्षत्र ४ और १७ का गुणनफल ६८ हुआ इसमें आठ का भागदिया ४ यह गुणनफल सम्बन्धी आय हुआ इसको इष्ट आय ३ में घटाने से नहीं घटता है इसलिये ८ जोड़कर याने ११ में चार घटाया शेष ७ रहा यह तीन का भाग देने से निरग्र नहीं हुआ इसलिये एकगुण आठ जोड़ा तो १५ हुआ यह तीन से निरग्र हुवा लब्धि ५ मिली इसको २७ से गुणा किया तब १३५ हुआ इसको पूर्व गुणनफल ६८ में जोड़ा तब २०३ यह पिण्ड हुआ ।

तथा च केशवदैवज्ञः—

गजैस्तष्टमिष्टोडुशोध्यं, निजाया-
न्न चेत्साष्टकायात्त्रिभघ्नं युतं तत् ।
स्वभात्यष्टिहत्याऽष्टिहृत्कृतष्टमिष्टा-
यभोत्थं फलं भूपहृग्युक् पुनश्च ॥ १३ ॥

इष्ट नक्षत्रको ८ से भागदेना जो शेष बचे उसको अभीष्ट आयमें घटादेना न घटे तो आठ जोड़कर घटाना उसको ८१ से गुणा करना उसमें इष्टनक्षत्र और १७ का गुणनफल जोड़ देना उसमें २१६ का भाग देना शेष पिण्ड होगा उसमें २१६ बार बार जोड़ देने से अनेकधा पिण्ड होगा ॥ १३ ॥

उदाहरण—

जैसे इष्टनक्षत्र ४, इष्टाय ३ नक्षत्र ४ को ८ से भागदिया शेष ४ रहा यह इष्टाय ३ में न घटा इसलिये ८ जोड़कर याने ११ में घटाया ७ शेष बचा इसको ८१ से गुणा किया तो ५६७ हुआ इसमें इष्टनक्षत्र ४ और १७ का गुणन फल ६८ जोड़दिया तो ६३५ हुआ इसमें २१६ का भाग दिया तो शेष २०३ यह पिण्ड हुआ इसमें २१६ बार बार जोड़ने से अनेकधा होता जायगा ॥

तथाच गणेशदैवज्ञसूत्रम् ।

ऊनाभ्रेष्टायात्त्यजेदिष्टभं नोचेद्भाढ्याद्वेदषड्घ्नं च सायम् ।
तष्टं षट्स्वर्गैः फलं स्यादभीष्टायर्क्षोत्थं तद्भूपहृग्युक् पुनस्तु १४

अष्टगुणित इष्ट आय में से इष्टनक्षत्र को घटा देना न घटे तो २७ जोड़ कर घटाना शेषको ६४ से गुणाकर आय जोड़ देना २१६ का भागदेना शेष इष्टनक्षत्र और इष्टाय संबन्धि पिण्ड होगा इष्ट गुणित २१६ जोड़ने से अनेकधा होगा ।१४।

उदाहरण—

इष्टनक्षत्र=४, इष्टाय=३, ४ इसको अष्टगुणित इष्ट आय २४ में से घटा दिया तो २० शेष रहा इसको ६४ से गुणकर इष्टाय ३ जोड़ दिया १२८३ यह हुआ २१६ का भाग दिया तो शेष २०३ यह पिण्ड हुआ ।

६

अथ म्हालुगिदैवज्ञ-सूत्रम्—

**व्येकेष्टर्त्तहताद्विबाणशशिनोत्यष्ट्यायुतास्तेऽपि च ।**
**व्येकेष्टायहतैकनागसहिताः षण्मूर्च्छनाभिर्हताः ॥**
**शेषं क्षेत्रफलं भवेदभिमतं स्वेष्टायनक्षत्रगं ।**
**स्याद्दैर्घ्यं तदभीष्टविस्तृतिहतं दैर्घ्योद्धृतं विस्तृतिः ॥१५॥**

मुहूर्त्त कल्पद्रुम के बनानेवाले विट्ठल दीक्षित का गुरु म्हालुगि दैवज्ञ का यह सूत्र है इसका अर्थ यों है, इष्ट नक्षत्र संख्या में १ कम करके शेष से १५२ को गुणा करै उसमें १७ जोड़ दे और आय में एक कम करके शेष से ८१ को गुणा करै दोनों जोड़कर २१६ का भाग दे शेष जो होगा वह इष्ट नक्षत्र और इष्टाय सम्बन्धि पिण्ड होगा इसमें दीर्घ से भाग देने से विस्तार और विस्तार से भाग देने से दीर्घ होगा इसी भाव का दूसरा पद्य बनाकर मुहूर्त्त चिन्तामणिकार रामदैवज्ञ ने भी लिखा है, यथा—

एकोनितेष्टर्त्तहताद्वितिथ्योरूपोनितेष्टायहतेन्दुनागैः
युक्ताघनैश्चापियुता विभक्ता भूपाश्विभिश्शेषमितोहिपिण्डः ॥
स्वेष्टायनक्षत्रभवोऽथदैर्घ्यहृत्-
स्याद्विस्तृतिर्विस्तृतिहृच्चदीर्घता ॥ इति ॥

उदाहरण—

नक्षत्र संख्या ४ आय संख्या ३, ४ नक्षत्र संख्या में एक कम किया ३ हुआ इसमें १५२ को गुणाकर १७ जोड़ दिया ४७३ हुआ, आय में १ कम करने से २ हुआ इसको ८१ से गुणाकर दिया तो १६२ हुआ दोनों का योग ६३५ में २१६ का भाग दिया तो शेष २०३ यह पिण्ड हुआ ॥ १५ ॥

अथात्र श्रीसुधाकरोक्तसूत्रम्

**इष्टायनन्देन्दुहतिर्भसंख्यया युताऽगयुग्मैर्विहृताथशेषकम् ।**
**नन्देन्दुगुण्यं नगयुग्मशेषितं सायाच्च शेषाष्टहतिर्हि पिण्डकः १६**

इष्टाय को १९ से गुणाकर इष्ट नक्षत्र संख्या को जोड़ देना २७ का भाग देना शेष को १९ से गुणाकर २७ का भाग देना शेष को ८ से गुणकर आय जोड़ देना तो वह पिण्ड होगा ॥ १६ ॥

उदाहरण—

पूर्व कल्पितेष्ट नक्षत्र ४, इष्टाय ३, आय को १९ से गुणा किया तो ५७ हुआ इसमें ४ नक्षत्र संख्या जोड़ दिया तो ६१ हुआ २७ का भाग देने से शेष

७ बचा इसको १६ से गुणा किया तो १३३ हुआ २७ का भाग देने से २५ शेष रहा इसको ८ से गुणा किया २०० हुआ आय जोड़ देने से २०३ पिण्ड हुआ ।

प्रकारान्तरेण—

नक्षत्रसंख्येन्दुगजान्वितोनिता
गजायहत्याऽगकशान्विताम्मुहुः ।
यथा विशुद्धा दशभाजिता भवेत्
सायेन लब्ध्योर्निहतिर्भवेत्फलम् ॥ १७ ॥

इष्ट नक्षत्र संख्या में ८१ जोड़ देना इसमें ८ से गुणा हुआ आय को घटा देना जो शेष रहे उसमें २७ जोड़ना ऐसा तब तक करते जाना जब तक १० से भाग देने से निःशेष न हो जाय, जब १० से भाग देने से निःशेष हो जाय तब उसमें जो लब्धि हो उसको आठ से गुणकर आय जोड़ देना तो पिण्ड हो जायगा ॥ १७ ॥

उदाहरण —

पूर्व कल्पित-इष्ट नक्षत्र संख्या ४, इसमें ८१ जोड़ दिया ८५ हुआ, इसमें ८ और कल्पित-आय का घात २४ को घटाया तो ६१ हुआ इसमें २७ तब तक जोड़ा जब तक दश से भाग देने से निःशेष न हो जाय ( यहां २७ को सात बार जोड़ने से निःशेष होता है ) अतः ७ गुणित २७ इसमें जोड़ दिया तो २५० हुआ दश से भाग देने से लब्धि २५ हुआ इसको ८ से गुणा किया तो २०० हुआ इसमें आय ३ जोड़ दिया तो २०३ पिण्ड सिद्ध हुआ ।

अथवा—

अष्टघ्नायमितिर्भतो यदधिका वाल्पा हता सा क्रमा-
न्नागैरङ्ककुभिर्भहृद्गजहतोच्छिष्टाययोगः फलम् ॥
स्यात्संसारविचारचारुकुमुदप्रोल्लासकानां सदा ।
विद्वन्मण्डितमण्डलीषु विदुषां स्वल्पप्रयासेन च ॥१८॥

इष्ट आय को ८ से गुणा करना गुणनफल यदि कल्पित नक्षत्र संख्या से अधिक वा कम हो तो क्रमसे यदि अधिक हो तो कल्पित नक्षत्र को गुणनफल में घटादेना शेष को ८ से गुणाकर २७ का भाग देना इससे जो शेष हो उसको आठ से गुणा करना गुणनफल में इष्ट आय जोड़ देना तो पिण्डमान हो जायगा, यदि कम हो तो कल्पित नक्षत्र में गुणनफल को घटा देना शेषको १६ से गुणा कर २७ का भाग देना इस शेष को भी ८ से गुणा कर इष्ट आय जोड़

देना तो पिण्डमान हो जायगा, यह प्रकार संसार में विचार रूपी जो उत्तम कुमुद है उसको खिलाने में और विद्वन्मण्डली में मण्डित ( शोभित ) पण्डितों के लिये अल्प प्रयास साध्य है ॥ १८ ॥

प्रथम उदाहरण—

यथा इष्ट नक्षत्र संख्या ४ इष्ट आय संख्या ३ हैं, अब इष्ट आय को ८ से गुणा किया तो २४ हुआ यह कल्पित नक्षत्र संख्या ४ से अधिक है, अतः २४ में ४ को घटाया तो २० भया इसको ८ से गुणा किया १६० भया इसमें २७ का भाग देने से शेष २५ रहा इसको ८ से गुणा किया तो २०० हुआ इसमें इष्ट आय ३ जोड़ देने से २०३ यही पिण्डमान हुआ ।

द्वितीय उदाहरण—

यदि कल्पित नक्षत्र संख्या २५ है और इष्ट आय ३ है तो इष्ट आय गुणित आठ २४ भया इसको २५ में घटा दिया शेष १ रहा इसको १६ से गुणाकर २७ का भाग देने से शेष १६ भया इसको ८ से गुणा कर इष्ट आय जोड़ देने से १५५ यही प्रथम पिण्डमान हुआ इसको इष्ट से गुणा कर २१६ जोड़ते जाने से अनेकधा पिण्डमान हो जायगा ॥ १८ ॥

इति पिण्डसाधनप्रकारः

अथायानयनम्—यदुक्तं टोडरानन्दे—

विस्तारेण हतं दैर्घ्यं विभजेदष्टभिस्ततः ।
यच्छेषं स भवेदायो ध्वजाद्यास्तेस्युरष्टधा ॥१॥
ध्वजोधूम्रोहरिश्वागौः खरेभौवायसोष्टमः ।
पूर्वादिदिक्षु चाष्टानां ध्वजादीनामवस्थितिः ॥ २ ॥

विस्तार से दीर्घ को गुणा करके आठ का भाग देना जो शेष होगा वह ध्वजादि के क्रम से आय होगा । जैसे १ शेष में ध्वज, २ में धूम्र ३ में हरि ( सिंह ) चार में श्वान, ५ में गौ, ६ में गदहा, ७ में हस्ती, आठ में वायस ( कौआ ) जानना ॥ १-२ ॥

अथैतेषां फलानि—

कीर्तिः शोको जयो वैरं धनं निर्धनता सुखम् ।
रोगश्चेतिगृहारम्भे ध्वजादीनां फलं क्रमात् ॥ ३ ॥

अब फल कहते हैं ध्वज आय में कीर्ति ( यश ) धूम्र में शोक, सिंह में जय, श्वान में वैर, गौ में धन, गदहे में निर्धनता, हस्ती में सुख, वायस में रोग यह ध्वजादि आठ आयों का फल है ॥ ३ ॥

अथान्येऽपि—

ध्वजेबहुधनं प्रोक्तं धूम्रे चैव भ्रमं भवेत्।
सिंहे च विरला लक्ष्मीः श्वाने च कलहं भवेत् ॥४॥
धनं धान्यं वृषे चैव खरेषु स्त्रीविनाशनम्।
गजाख्ये पुत्रलाभश्च ध्वांक्षे सर्वत्रशून्यता ॥ ५ ॥

ध्वज में वहुत धन लाभ होवै, धूम्र में भ्रम, सिंह में विशेष लक्ष्मी, श्वान में कलह, वृष में धनधान्य लाभ, खर में स्त्री विनाश, गज में पुत्रलाभ और वायस में सर्वत्र शून्य जानना ॥ ६ ॥

स्वस्वस्थाने ध्वजः श्रेष्ठो गजः सिंहस्तथावृषः।
ध्वजः सर्वगतोदेयो वृषं नान्यत्रदापयेत् ॥ ७ ॥
वृष-सिंह-गजाश्चैव पुटकर्पटकोटयोः।
द्वीपः पुनः प्रयोक्तव्यो वापी-कूप-सरः सुच ॥ ८ ॥
मृगेन्द्रमासनेदद्याच्छयनेषु पुनर्गजः।
वृषं भोजनपात्रेषु छत्रादिषु पुनर्ध्वजम् ॥ ९ ॥
अग्निवेश्मसु सर्वेषु गृहे वह्न्युपजीविनाम्।
धूमं नियोजयेत्केचिच्छ्वानं म्लेच्छादि जातिषु ॥१०॥
खरो वेश्यागृहे शस्तोध्वांक्षः शेषकुटीषु च।
वृषसिंहगजाश्चापि प्रासाद पुरवेश्मसु ॥ ११ ॥

अपने २ स्थान में सबको श्रेष्ठ होते हुए भी ध्वज गजसिंह और वृष ये विशेष श्रेष्ठ होते हैं ध्वज को सर्वत्र देना वृषको अन्यत्र नहीं देना चाहिये तथापि वृषसिंह गजआयको पुट कर्पट और कोट में देना चाहिये एवं गज आयको वापी-कूप और तालाव में देना योग्य है। आसन में सिंह शयन में गज भोजनपात्र में वृष छत्रादिकों में ध्वज आय देना चाहिये। अग्नि सम्बन्धि कार्य वाले जितने गृह हैं एवं अग्नि से जीविका करने वाले जातियों को भी धूम आय श्रेष्ठ होता है। म्लेच्छादि जातियों के लिये धूम-आय वेश्या के लिये खर ( गदहा ) आय, शेष कुटी आदि में वायस ( कौआ ) प्रासाद पुट ( ग्राम ) वेश्म ( गृह ) में वृषसिंह और गजाय श्रेष्ठ होता है ॥ ७-११ ॥

वशिष्ठोप्याह—

गजायेवाध्वजायेवा गजानां सदनं शुभम् ।
अश्वालयं ध्वजाये च खराये वृषभेऽपि वा ॥१२॥
उष्ट्रानां मन्दिरं कार्यं गजाये वा वृषेध्वजे ।
पशु सद्म वृषाये च ध्वजाये वा शुभप्रदम् ॥ १३ ॥
शय्यासु वृषभः शस्तः पीठे सिंहःशुभप्रदः ।
अन्यत्र छत्रवस्त्राणां वृषाये वा ध्वजेऽपि वा ॥ १४ ॥
पादुको पानहो कार्यौ सिंहाख्येप्यथवा ध्वजे ।
उक्तानामप्यनुक्तानां मन्दिराणां ध्वजः शुभः ॥१५॥

हस्ती के लिये गृह बनाने में गज और ध्वज आय, घोड़े के लिये ध्वज खर और वृष आय, उष्ट्र के लिये गज वृष और ध्वज आय, पशु गृह के लिये वृष और ध्वज आय शय्या में वृष पीठ ( पट्टा ) में सिंह श्रेष्ठ होता है । अन्यत्र छत्र वस्त्रों में वृष और ध्वज पादुका उपानह ( जुता ) में सिंह ध्वज, जिसका कहा है अथवा जिसका नहीं कहा है वहां सब स्थानों में ध्वज आय श्रेष्ठ होता है ॥ १२–१५ ॥

तथाच च्यवनः—

महानसेऽग्निशालायांगृहेवाग्न्युपजीविनाम् ।
धूमंदद्यात्तथाश्वानंयवनान्त्यजयोर्गृहे ॥ १६ ॥
खरोवेश्यागृहेयोज्योध्वांक्षःपक्षिपतेर्गृहे ।
वृषंसिंहं गजंदद्यात्प्रासादेपुरमन्दिरे ॥ १७ ॥
वस्त्रेषुधर्मशालायां कुम्भस्तम्भेध्वजेध्वजः ।
गोगजोभूगृहेदेयोसाधारणतृणौकसि ॥ १८ ॥
मन्त्रेशस्त्रेरथेसिंहो भाण्डागारे शुभोगजः ।
धान्याम्बुस्थानगोश्वेभशालायां वृषभः शुभः ॥१९॥

रसोई गृह अग्निशाला और अग्निवृत्ति से जीवन करनेवाले को धूम्रआय यवन अन्त्यजों को श्वान, वेश्या गृह में गदहा, पक्षिपति ( बहेलिया ) के लिये ध्वांक्ष, प्रासाद पुर और मन्दिर में वृष सिंह और गज देना चाहिये, वस्त्र

धर्म्मशाला कुम्भस्तम्भ ध्वजा में ध्वज आय, मिट्टी के घर में साधारण तृण के गृह में गौ और गज आय, यन्त्रशस्त्र रथ में सिंह आय, भाण्डागार में गज, धान्य जलस्थान में गौ, घोड़शाला हाथिशाला में वृष आय श्रेष्ठ होता है।१६-१६।

ब्राह्मणस्य ध्वजं दद्यात् सिंहं दद्यात्तुक्षत्रिये ।
वैशस्य च वृष दद्याद्गजं शूद्रे सदार्पयेत् ॥
चर्मकारगृहे धूम्रः श्वानोऽपि रजकस्य च ।
खरो चैव तथा वेश्या ध्वांक्षे चान्यत्रजातिषु ॥

## अथ गणना विचारः ।

तत्र मेलापकादौ—
कार्यपरत्वेन नामराशिप्रधानत्वमाह—

**देशग्रामगृहज्वरव्यवहृतिद्युतेषु दाने मनौ,**
**सेवाकाकिणिवर्गसंगरपुनर्भूमेलके नामभम् ॥ १ ॥**

देश, ग्राम, गृह कार्य में-ज्वरमें-व्यवहार ( लेन देन ) में, द्यूत ( जूवा ) में-दानकार्य में-मन्त्र प्रयोग में, सेवा ( नौकरी ) में, काकिणी विचार में, वर्ग-शुद्धि में, संग्राम में पुनर्भू मेलापक में नाम राशि ही से विचार करना चाहिये यथोक्तं ज्योतिर्निबन्धे—

देशे ग्रामे गृहे युद्धे सेवायां व्यवहारके,
नामराशेः प्रधानत्वं जन्मराशिं न चिन्तयेत् ।
तथान्यः—काकिण्यां वर्गशुद्धौ च दानेद्यूते ज्वरोदये,
मन्त्रे पुनर्भू वरणे नाम राशेः प्रधानता इति

अथगृहमेलनादौ राशिज्ञानमाह—

**अश्विन्यादित्रयं मेषे सिंहे प्रोक्तं मघात्रयम् ।**
**मूलादित्रितयं चापे शेषभेषु द्वयं द्वयम् ॥ २ ॥**

अश्विनी से ३ नक्षत्र मेषराशि, मघा से ३ नक्षत्र सिंह राशि और मूल से ३ नक्षत्र धनुराशि होता है अवशिष्ट ( बाकी ) राशियां दो दो नक्षत्र के होती हैं ( इसमें मेलापक विवाह के तरह देखना केवल नाड़ी एक होना चाहिये )

यथोक्तम्—

मेषेश्विन्त्रितयं हरौ श्रिपितृभं मूलत्रयं धन्विनः ।
द्वे द्वे भे परतो गृहेशघटितं प्राग्वत्तु नाडयन्यथा ॥

तथाच वृद्धगर्गः-प्रभुः पण्याङ्गनामित्रं देशं ग्रामं पुरं गृहम् ।
एकनाडीस्थितं भव्यं विरुद्धं वेधवर्जितम् ॥

तथाच ज्योतिः सागरे-सेव्य सेवकयोश्चैव गृहतत्स्वामिनोरपि ।
परस्परं मित्रयोश्च एकनाड़ी प्रशस्यते ॥

इस रूप से उपर्युक्त प्रकारकरके गृह मेलापक वरकन्या के मेलापकवत् देखना केवल नाड़ी एक होना चाहिये ॥ २ ॥

अथ गृहमेलनादि शुद्धिश्चाह—

विवाहोक्तान्महादोषान्नृतेयामित्र शुद्धितः ।
रिक्ताकुजार्कवारौ च चरलग्नं चरांशकम् ॥ ३ ॥
गुरुशुक्रार्कचन्द्रेषु स्वोच्चादिबलशालिषु ।
गुर्वर्केन्दुबलं लब्ध्वा गृहारम्भः प्रशस्यते ॥ ४ ॥

विवाहोक्त महादोषों को त्याज्य करके यामित्र शुद्ध होने पर रिक्ता तिथि मङ्गल और रविवार चरलग्न चरनवांश को त्याज्य करके गुरू शुक्र चन्द्र और सूर्य के उच्चादि बलशाली होने से गृहारंभ शुभ होता है ॥ ३-४ ॥

तथा चान्यः—

सर्वं विवाहवज्ज्ञेयं विपरीता तु नाडिका ।
एकनाडी यदायातस्त्वन्यमेव न चिन्तयेत् ॥ ५ ॥

गृहमेलापक सभी विवाह के तरह जानना परञ्च नाड़ी एकही होनी चाहिये, यदि एक नाड़ी होतो अन्य बातों का विशेष विचार नहीं होता ॥ ५ ॥

अथायादिकं कदा न विचार्यमित्रत्याह—

मुहूर्तमार्त्तण्डे—

द्वात्रिंशाधिकहस्तमब्धिवदनं तार्णं त्वलिन्दादिकम् ।
नैष्वायादिकमीरितं तृणगृहं सर्वेषु मास्सुदितम् ॥ ६ ॥

३२ हाथ से अधिक जो गृह है अथवा जिसमें चार दरवाजे हों या तृण के गृह में और अलिन्द वगैरह में भी आयादि का विचार नहीं करना चाहिये ॥

एवमेव चिन्तामणौ—

यत्रदैर्घ्यं गृहादीनांद्वात्रिंशद्धस्ततोधिकम् ।
न तत्र चिन्तयेद्विद्वान् गुणानायव्ययादिकम् ॥७॥

जिस गृहका दीर्घ ३२ हाथ से अधिक हो उसमें विद्धद्गण आयादि का विचार न करैं ॥ ७ ॥

तथाच वसिष्ठः—

एकादशयवादूर्ध्वं द्वात्रिंशद्धस्तकावधि ।
तावदायादिकं चिन्त्यं तदूर्ध्वं नैवचिन्तयेत् ॥ ८ ॥

११ जव से ज्यादा और ३२ हाथ के भीतर ही आयादिक का विचार करना चाहिये इसके बाद नहीं । उपर्युक्त ६, ७, और ८ वां श्लोक अर्थवाद ( प्रशंसा ) वाक्य है अतः माननीय नहीं है ॥ ८ ॥

च्यवनोप्याह—

आयव्ययौ भूशुद्धिं च तृणगेहे न चिन्तयेत् ।
शिलान्यासादि न कुर्यात्तथागारेपुरातने ॥ ९ ॥

टी०—तृण गृह में आयव्यय की शुद्धि और शिलान्यासादि नहीं करना चाहिये तथा प्राचीन, ( जीर्ण ) गृह में शिलान्यासादि करना उचित नहीं है ॥९॥

अथ पिण्डादाद्यानयनम् तत्र रामदैवज्ञः—

पिण्डे नवाङ्काङ्गगजाग्निनागनागाब्धिनागैर्गुणिते क्रमेण ।
विभाजिते नागनगाङ्कसूर्यनागर्क्षतिथ्यृक्षखभानुभिश्च॥१०॥
आयो वारांशको द्रव्यमृणमृक्षं तिथिर्युतिः ।
आयुश्चाथ गृहेशर्क्षं गृहभैक्यं मृतिप्रदम् ॥ ११ ॥

पिण्ड को नव स्थानों में रखकर क्रम से ९।९।६।८।३।८।८।४।८ इन अङ्कों से गुण कर पुनः गुणनफल में क्रम से ८।७।९।१२।८।२७।१५।२७।१२० इनका भाग देने से जो शेष बचे सो क्रमसे आय, वार, अंश, द्रव्य, ऋण, नक्षत्र, तिथि, योग, और आयु होते हैं गृहेश और गृह का यदि एकही नक्षत्र पड़ जाय तो गृहेश की मृत्यु होती है ॥ ११ ॥

अथान्यप्रकारेणायाद्यानयनम्—

अङ्कैर्विनिघ्नं स्वगृहस्यपिण्डं
विभाजितं नागमुनीन्द्रसंख्यया ।

आयास्तथा चात्ररवीन्दुभौमा
बुधोगुरुर्भार्गवसूर्यनन्दनाः ॥ १२ ॥
वारास्सूर्यारशन्यंशाः सदावह्निभयप्रदाः ॥

अपना गृह पिण्ड को नव से गुणा करके दो स्थान में रखना पहले स्थान में आठ का भाग देने से शेष तुल्य ध्वजादि आय होंगे, दूसरे स्थान में सात का भाग देने से शेष तुल्य क्रम से रवि सोम मंगल बुध गुरू शुक्र और शनिवार होगा, जिसमें रवि मङ्गल और शनि के अंश में गृह बनाने में सदाही अग्निभय रहता है ॥ १२ ॥

गृहपिण्डरसैर्गुण्यं ग्रहैश्चापि विभाजितम् ॥
यच्छेषं तद्भवेदंशास्तस्यैशाश्चापि कीर्तिताः ॥ १३ ॥
अर्कश्चन्द्रः कुजोराहुर्जीवमन्दज्ञकेतवः ।
भृगुपुत्रक्रमेणैव अंशाधीशाः प्रकीर्तिताः ॥ १४ ॥

गृह पिण्ड को ६ छः से गुणा करके नव का भाग देना एकादि जो शेष बचैगा उसके क्रम से अंश के स्वामी होंगे जैसे १ शेष में सूर्य, २ में चन्द्रमा, ३ में मङ्गल, ४ में राहु, ५ में गुरू, ६ में शनि, ७ में बुध, ८ में केतु और ९ में शुक्र ये ग्रह अंशेश होते हैं ॥ १३-१४ ॥

अथ द्रव्यानयनम्—

पिण्डाष्टगुणितश्चात्र सूर्यैश्चापि विभाजितम् ।
अवशिष्टं भवेद्द्रव्यं तत्तन्नामाऽब्रवीदिदम् ॥ १५ ॥
वस्त्राणि शस्त्राणि च पुस्तकानि
द्रव्याणि धान्यानि वसुंधराच ।
कुटुम्ब-विद्या-पशु-वाटिकाश्च
भाण्डानि भूषाश्च धनानि द्वादश ॥ १६ ॥

गृह पिण्ड को आठ से गुणा करके १२ का भाग देना शेष तुल्य द्रव्य जानना जिसका नाम क्रमसे यों होता है। १ से वस्त्र, २ से शस्त्र, ३ से पुस्तक, ४ से द्रव्य, ५ से धान्य ( अन्न ), ६ से पृथ्वी, ७ से कुटुम्ब, ८ से विद्या, ९ से पशु, १० से वाटिका, ११ से भाण्ड ( पात्र ), भूषण और १२ से धन जानना चाहिये ॥ १५-१६ ॥

ऋक्षानयनम्—

इहाग्निगुणितं पिण्डमष्टभिर्भाजितञ्च यत् ।
शेषाङ्कमृणसंज्ञंस्यात्तस्येशाः कथितापुरा ॥ १७ ॥

पिण्ड को तीन से गुणा करके आठ से भाग देवै शेष तुल्य ऋण जानना इसका स्वामी पूर्व के रीति से समझना चाहिये ॥ १७ ॥

अथनक्षत्रानयनम्—

गृहपिण्डं गजैर्हत्वा सप्तविंशतिभिर्भजेत् ।
यच्छेषं तद्भवेद्दक्षमश्विन्यादिक्रमेण वै ॥ १८ ॥

गृहपिण्ड को आठसे गुणाकर २७ का भागदेना जो शेष होगा वह अश्विनीसे गिनकर नक्षत्र जानना चाहिये । इसी के वश जन्मकालीन तारा के सदृश तारा होता है ॥ १८ ॥

तत्र ताराफलम्—

विपत्प्रदा विपत्तारा प्रत्यरिः प्रतिकूलदा ।
निधनाख्याश्च तारास्तु सर्वथाऽनिधनप्रदाः ॥ १९ ॥

विपत्तारा से विपत्ती प्रत्यरि तारा से शत्रुता और निधन तारासे सर्वथा निधन ही होता है । अर्थात् ३, ५, ७, ये तारा अच्छे नहीं होते ॥ १६ ॥

तथाच कश्यपः—

दद्येदुःखं तृतीयर्क्षं पञ्चमर्क्षं यशःक्षयम् ।
आयुःक्षयं सप्तमर्क्षं कर्तृभाद्गृहभावधि ॥ २० ॥

तृतीय तारा दुःखद होती है पञ्चम यश को क्षय करनेवाली और सप्तम तारा निधन प्रद है ॥ २० ॥

वसिष्ठः—

गृहेशगृहयोर्भैक्यं मृतिस्स्यान्नियमेन तु ॥

गृहेश नक्षत्र गृहनक्षत्र यदि एकही होजावै तो गृहकर्ता की मृत्यु होती है ॥

अथ तिथ्यानयनम्—

गृहपिण्डं गजैर्हत्वा तिथिभिर्भागमाहरेत् ।
शेषंचात्रतिथिर्ज्ञेया वास्तुशास्त्रविशारदैः ॥ २१ ॥

ग्रन्थान्तरेऽपि—

शक्राहतंक्षेत्रफलं त्रिंशद्भक्तावशेषकम् ।
तिथिःप्रतिपदादिस्याद्दर्शरिक्तां विवर्जयेत् ॥ २२ ॥

गृहपिण्ड को ८ से गुणाकर १५ का भाग देवै शेषतुल्य तिथिजानना अथवा ग्रन्थान्तर के वचन से क्षेत्रफल ( पिण्ड ) को १४ से गुणाकर तीस का भागदेवै शेषतुल्य शुक्ल प्रतिपदादि तिथी होगी । इसमें अमावस्या और रिक्ता को परित्याग कर देना चाहिये ॥ २२ ॥

अथ योगानयनम् ।

गृहपिण्डं युगैर्हत्वा भक्ता नक्षत्रसंख्यया ।
विष्कुम्भादि युतिर्ज्ञेया नामतुल्यं फलंविदुः ॥ २३ ॥
अतिगण्डोधृतिश्शूलगण्डव्याघातवज्रकाः ।
परिघश्चव्यतीपातः वैधृतिर्वर्जितागृहे ॥ २४ ॥

गृहपिण्ड को ४ से गुणाकर २७ का भागदेवै तो विष्कुम्भादि योग होते हैं उनका फल नामके सदृशही है इसमें भी अतिगण्ड धृति शूल गण्ड व्याघात वज्र परिघ व्यतिपात और वैधृति गृहकर्म में त्याज्य हैं ॥ २३–२४ ॥

अथायुरानयनम्—

गृहस्यपिण्डं करिभिर्विगुण्यं विभाजितं शून्यदिवाकरेण ।
यच्छेषमायुः कथितं मुनीन्द्रैरायुष्यपूर्णे भवने शुभंस्यात् ॥२५॥

गृहपिण्ड को ८ से गुणाकर १२० का भाग देना शेष तुल्य गृहायु होगा जब तक आयुष्य की समाप्ति न हो तब तक गृह शुभ है अथवा पूर्णायु युक्त गृह शुभ होता है ॥ २५ ॥

गृहायुषि पूर्णेसति कस्मिन्दोषे गृहविनाश इतिज्ञानं राजमार्त्तण्डे—

हस्तात्मकं क्षेत्रफलं गजाहतं संवत्सरैर्भाजित लब्धकं यत् ।
तत्खेन्दुगुण्यं भवनस्य जीवनं यच्छेषितं भूतहृतं विलीयते।२६।

तथान्यः—

पृथिव्यापोनलो वायुराकाश इति पञ्चभिः ।
गृहस्यायुषिसम्पूर्णे त्रिकारो जायते ध्रुवम् ॥ २७ ॥

गृहायु पूर्ण होने पर किस दोष से गृह का विनाश होगा इसका विचार यों है। हस्तात्मक क्षेत्रफल को ८ से गुणाकर ९० का भाग देना जो लब्धि आवै उसको १० से गुणाकर गृह का आयु कहना शेष में ५ का भाग देकर जो शेष हो उसके क्रम से पृथ्वी जल अग्नि वायु और आकाश जन्य दोष से गृह का नाश होता है, अन्य मत से भी गृहायु के पूर्ण होने पर उपर्युक्त पञ्च तत्वों के द्वारा ही गृह नाश होता है अथवा उसमें विकार पैदा होता है ॥२६-२७॥

अथ दातादिमण्डलज्ञानम्—

स्वामिहस्तप्रमाणेन दीर्घविस्तारसंयुतम् ।
नवभिस्तु हरेद्भागं शेषं मण्डलमुच्यते ॥ २८ ॥
दाता च भूपतिश्चैव क्लीवश्चौरो विचक्षणः ।
षष्ठोभोगीधनाढ्यश्च दरिद्रोधनदस्तथा ॥ २९ ॥

गृहकर्ता के हाथ से जो दीर्घ विस्तार है उन दोनों का गुणा करके नव का भाग देना शेष तुल्य मण्डल होता है यथा १ शेष में दाता, २ में भूपति, ३ में क्लीव, ४ में चौर, ५ में विचक्षण, ६ में भोगी, ७ में धनाढ्य, ८ में दरिद्र और ९ शेष में धनद ( कुवेर ) होता है ॥ २८-२९ ॥

तथाच ग्रन्थान्तरे—

चरणात्कर्णपर्यन्तं दण्डं सरलवंशजम् ।
पूर्वतः पश्चिमं यावदुत्तराद्दक्षिणां तथा ॥ ३० ॥
तयोश्च दण्डयोर्योगं कृत्वा भूमौ विलिख्यताम् ।
अष्टभिश्च हरेद्भागं शेषाङ्केन शुभाशुभम् ॥ ३१ ॥

प्रथमं रजकस्थानं चन्द्रवत् फलमादिशेत् ।
द्वितीयं चर्मकारस्य क्षुत्पिपासाकुलोगृही ॥ ३२ ॥

तृतीयं ब्राह्मणस्थानं जनोद्वासकरं महत् ।
चतुर्थे शूद्रकस्थानं धनधान्यप्रदायकम् ॥ ३३ ॥
पञ्चमे योगिनः स्थानं महदौदास्यकारकम् ।
षष्ठे तु गोपकस्थानं सर्वसिद्धिप्रदायकम् ॥ ३४ ॥
सप्तमे क्षत्रियस्थानं सदायुद्धकरं नृणाम् ।
अष्टमे च क्रियास्थानं मरणं रोगकारकम् ॥ ३५ ॥

गृहकर्ता के चरण से कर्ण ( कान ) पर्यन्त सरल वंश का एक ( लट्ठा ) लेकर उसी दण्ड से पूर्व से पश्चिम और उत्तर से दक्षिण तक भूमि को माप लेना जितना २ हो उनका गुणा करना उसमें आठ का भाग देकर शेष अंक पर से उसका शुभाशुभ कहना चाहिये जैसे १ शेष बचे तो रजक ( धोबी ) का स्थान होता है इसका फल चन्द्रमा के तरह धन बढ़ै घटै । २ शेष में चर्म कारका स्थान इसमें बास करने वाले क्षुधा तृष्णा से व्याप्त रहते हैं । ३ शेष में ब्राह्मण का स्थान वह बहुत बड़ा उद्वेग करता है । ४ शेष में शूद्र का स्थान वह धन धान्य से युक्त रखता है, ५ शेष में योगी का स्थान वह बहुत उदासीन करने वाला होता है, ६ में गोप स्थान यह सर्व सिद्धि प्रदायक होता है, ७ में क्षत्रिय स्थान वह सदा युद्ध कराता है, और ८ शेष में क्रिया स्थान जानन यह मरण और रोग का करने वाला होता है ॥ ३०-३५॥

तथाच रामदैवज्ञः—

भं नागतष्टं व्यय ईरितोऽसौ ध्रुवादिनामाक्षरयुक् सपिण्डः ।
तष्टो गुणैरिन्द्रकृतान्तभूपा ह्यंशा भवेयुर्न शुभोन्तकोऽत्र॥ ३६

पिण्डागत नक्षत्र में ८ का भाग देने से जो लब्धि होती है उसका व्यय नाम है उसमें वक्ष्यमाण ध्रुवादिनामाक्षर जोड़कर पिण्ड भी जोड़ देना और तीन से भाग देना १ शेषमें इन्द्र, २ में यमराज, ३ में भूप ( राजा ) का अंश होता है । इसमें यमराज का अंश शुभ नहीं होता ॥ ३६ ॥

वास्तुशास्त्रेऽपि—

आयान्न्यूनतरः पक्षो व्ययस्यैषा विचारणा ।
मूलराशौ[1] व्ययेक्षिप्ते गृहनामाक्षरैर्युते ॥

१ मूलराशि शब्देन क्षेत्रफलं गृह्यते ।

ततोहरेत्त्रिभिर्भागं यच्छेषंसोंशकोभवेत् ।
इन्द्रोयमश्चराजास्याद्यमांशोनैव शोभनः ३७

आय से न्यून ( कम ) व्यय हो जाय तो उस गृह में वास नहीं करना चाहिये । क्षेत्र फल में व्यय को जोड़कर गृह नामाक्षर भी युक्त करना चाहिये उसमें तीन का भाग देने से जो शेष होवै क्रम से १ में इन्द्र, २ में यम, ३ में राजा का अंश होता है । जिसमें यमका अंश शुभ नहीं है ॥ ३७ ॥

टोडरानन्दे--

नक्षत्रे चाष्टभिर्भक्ते योङ्कः स स्याद्गृहे व्ययः ।
पैशाचस्तु समाये स्याद्राक्षसोप्यधिकेऽव्यये ॥ ३८ ॥

नक्षत्र में आठ का भाग देने से व्यय होगा आय व्यय सम ( बराबर ) होने से उसका नाम पिशाच और अधिक व्यय होने से उस गृह का नाम राक्षस होता है । नारायण भट्ट का भी यही मत है यथा " ऋक्षेसर्पहृते व्ययो गृहमसत्स्वल्पायभूरि व्ययम् " ॥ ३८ ॥

अथविवक्षितशालाध्रुवाङ्कानयनमाह—

दिक्षु पूर्वादितः शाला ध्रुवा भूद्धौ कृता गजाः ।
शालाध्रुवाङ्कसंयोगः सैको वेश्मध्रुवादिकम् ॥३९॥

पूर्व द्वार में शाला ध्रुवाङ्क १, दक्षिण में २, पश्चिम में ४. और उत्तर में ८ ये शाला ध्रुवांक होते हैं जितने दिशाओं में द्वार करना हो उतने ध्रुवाङ्क जोड़ना एक और जोड़ना वह ध्रुवादि ( शाला ) गृह का नाम जानना चाहिये ॥३९॥

ताथच नारायणभट्टः—

एकादिद्विगुणोत्तरा गृहमुखाद्दिक्ष्वङ्ककाः स्युः क्रमा—
च्छालाशाङ्कयुतिः कुयुग्ध्रुवमुखान्योकांसिसन्तिस्फुटम् ।

अथच वादरायणः—

द्वारादेकं द्वितयं वेदा वसवः प्रदक्षिणंदिक्षु ।
शालादिकाङ्कयोगः सैको वेश्म ध्रुवादिकं भवेत् ॥ ३९ ॥

ध्रुवं धान्यं जयं नन्दं खरं कान्तं मनोरमम् ।
सुमुखं दुर्मुखं क्रूरं रिपुदं धनदं क्षयम् ॥
आक्रन्दं विपुलं चैव विजयं चेति षोड़श ॥ ४० ॥

अव षोडश गृह का नाम कहते हैं ध्रुव १, धान्य २, जय ३, नन्द ४, खर ५, कान्त ६, मनोरम ७, सुमुख ८, दुर्मुख ९, क्रूर १०, रिपुद ११, धनद १२, क्षय १३, आक्रन्द १४, विपुल १५, और विजय १६ ये षोड़श गृह के नाम हैं ॥ ४० ॥

तिथ्यर्काष्टाष्टिगोरुद्रशक्रे नामाक्षरत्रयम् ।
भूद्यब्धीष्वङ्गदिग्वह्निविश्वेषु द्वौ नगाब्धयः ॥ ४१ ॥

पन्द्रहवां वारहवां आठवां सोलहवां नवां एकादश चैादहवां गृह का नाम ३ अक्षर का है। पहला दूसरा चैाथा पाँचवां छठा दशवां तीसरा तेरहवां गृह का २ अक्षर में और सातवां गृह का चार अक्षर का नाम है ॥ ४१ ॥

तथान्यः रत्नमालायाम्—

गृहपिण्डं युगैर्हत्वा षड्चन्द्रैर्भागमाहरेत् ।
शेषाङ्के तु स्मृतं नामध्रुवादि क्रमतोवुधैः ॥ ४२ ॥

ध्रुवञ्च धान्यञ्च जयञ्च नन्दं ।
खरञ्च कान्तञ्च मनोरमञ्च ॥
सुवक्त्रसंज्ञं खलुदुर्मुखञ्च ।
क्रूरं विपक्षं धनदं क्षयं च ॥
आक्रन्दसंज्ञं विपुलाह्वयञ्च ।
स्यात्षोड़शं तद्विजयाभिधानम् ॥ ४३ ॥

गृह पिण्ड को ८ से गुणा कर १६ का भाग देना एकादि शेष होने से ध्रुव १ धान्य २ जय ३ नन्द ४ खर ५ कान्त ६ मनोरम ७ सुमुख ८ दुर्मुख ९ उग्र १० विपक्ष ११ धनद १२ क्षय १३ आक्रन्द १४ विपुल १५ विजय १६ ये सोलह संज्ञा होते हैं ॥ ४३ ॥

तथाचान्यः—

चतुर्भिर्गुणितंक्षेत्रफलं षोडशभिर्भजेत् ।
शेषं ध्रुवादिकं ज्ञेयं सद्मनाम यथा क्रमम् ॥ ४४ ॥

अथवा गृहपिण्ड ( क्षेत्रफल ) को चार से गुणा कर १६ का भाग देना शेष तुल्य ध्रुवादि नाम यथा क्रम से होंगे ॥ ४४ ॥

अथवास्तुनिवेशनम्—रत्नमालायाम्।

कर्मसिद्धिः सुखायूंषि निमित्त शकुनादिभिः।
ज्ञात्वाप्रष्टुर्गृहारम्भे कीर्तयेत्समयं बुधैः ॥ ४५ ॥

लल्लः—

कालनरस्य यदङ्गं सौम्यग्रहवीक्षितं युतंवापि।
तच्चेत्स्पृशति प्रष्टा तदास्यनिर्माणमादेश्यम् ॥ ४६ ॥

प्रश्नकर्ता के कर्मसिद्धि सुख और आयु निमित्तशकुनादिकों के द्वारा जानकर पण्डितगण गृहारंभ का समय बतलावें। कालपुरुष का जो अङ्ग शुभग्रह से दिखाता और युक्त होवे उस अङ्ग को स्पर्श करके यदि प्रश्नकर्ता पूछता है तो गृह निर्माण करने को बतलाना चाहिये अन्यथा नहीं ॥ ४५-४६ ॥

अथ गृहनिर्माणे कालशुद्धिः तत्रवृद्धनारदः—

आरम्भं च समाप्तिं च प्रासादपुरसद्मनाम्।
उत्थिते केशवे कुर्यान्न प्रसुप्ते कदाचन ॥ ४७ ॥

प्रासाद पुर और गृह का आरंभ एवं समाप्ति विष्णु के उत्थान ही में करना चाहिये हरिशयन के समय कभी नहीं करना चाहिये ॥ ४७ ॥

चैत्रे शोककरं गृहादिरचितं स्यान्माधवेऽर्थप्रदम्।
ज्येष्ठे मृत्युकरं शुचौ पशुहरं तद्वृद्धिदं श्रावणे ॥
शून्यं भाद्रपदेत्विषे कलिकरं भृत्यक्षयं कार्तिके।
धान्यं मार्गसहस्ययोर्दहनभीर्माघे श्रियं फाल्गुने ॥ ४८ ॥

चैत्र मास में गृहादि बनाने से शोक, वैशाख में धनलाभ, ज्येष्ठ में मृत्यु, आषाढ़ में पशुहरण, श्रावण में पशुवृद्धि, भाद्रपद में शून्य, आश्विन में कलह, कार्तिक में भृत्यनाश, मार्गशीर्ष, पौष में अन्नलाभ, माघ में अग्निभय और फाल्गुन में लाभ होता है ॥ ४८ ॥

यथोक्तम्—शोको धान्यं मृति पशुहती द्रव्यवृद्धिर्विनाशो।
युद्धं भृत्यक्षतिरथफलं श्रीश्चवह्नेर्भयश्च ॥
लक्ष्मीप्राप्तिर्भवति भवनारम्भकर्तुः क्रमेण।
चैत्रादूचे मुनिभिरसकृद्वास्तुशास्त्रेषु विज्ञैः ॥

अथ नारदमते मासशुद्धिः

सौम्य-फाल्गुन-वैशाख-माघ-श्रावण-कार्तिकाः ।
मासाःस्युर्गृहनिर्माणे पुत्रारोग्यफलप्रदाः ॥ ४९ ॥

मार्गशीर्ष, फाल्गुन, वैशाख, माघ, श्रावण, और कार्तिक में यदि गृहादि-निर्माण किया जाय तो पुत्र और आरोग्य जन्य फल को देता है ॥ ४९ ॥

तथाचान्यः—

वैशाखे श्रावणे मार्गे माघे फाल्गुनके तथा ।
कन्यायुग्मधनुर्मीनाभिन्ने सूर्ये गृहं शुभम् ॥ ५० ॥

वैशाख, श्रावण, मार्गशीर्ष, माघ और फाल्गुन में यदि कन्या मिथुन, धनु, और मीन से अन्य राशिके सूर्य हों तो गृहनिर्माण करना शुभ होता है। उपर्युक्त मासों में कन्या का सूर्य हो नहीं सकता अतः यहां कन्याभिन्न कार्तिक लेना उचित होगा। कारण कि कार्तिक में तुला वृश्चिक का सूर्य हो जाता है और सौर मास के अनुसार तुला वृश्चिक का सूर्य ग्राह्य है। लिखा भी है "कन्या रोगं तुले सौख्यं वृश्चिके धनवर्धनम् ॥ ५० ॥

अथ मतान्तरात्त्याज्यमासानाह—

आषाढ चैत्राश्वयुजोर्जमाघज्येष्ठेषु सप्रौष्ठपदेषु नूनम् ।
निकेतनानां घटनंनृपाणां योगेश्वराचार्यमते न शस्तम् ॥

योगेश्वराचार्य के मतसे आषाढ़, चैत्र, आश्विन, कार्तिक, माघ, ज्येष्ठ और भाद्रपद में गृहनिर्माण करना बहुतही निषिद्ध है ॥ ५१ ॥

अथ संक्रान्तिवशेनग्राह्यमासास्तत्र नारदः—

गृहसंस्थापनं सूर्ये मेषस्थे शुभदं भवेत् ।
वृषस्थे धनवृद्धिः स्यान्मिथुने मरणं ध्रुवम् ॥ ५२ ॥
कर्कटे शुभदं प्रोक्तं सिंहे भृत्यविवर्धनम् ।
कन्यारोगं तुले सौख्यं वृश्चिके धनवर्धनम् ॥ ५३ ॥
कार्मुके तु महाहानिर्मकरे स्याद्धनागमः ।
कुम्भे तु रत्नलाभःस्यान्मीने सद्मभयावहम् ॥ ५४ ॥

अब संक्रान्ति वश गृहनिर्माण का मास कहता हूं जैसे मेषके सूर्य में गृह बनाने से शुभद होता है ; वृषमें धनवृद्धि ; मिथुनमें निश्चय मृत्यु ; कर्कमें शुभ ; सिंहमें भृत्यों की वृद्धि; कन्या में रोग ; तुलामें सौख्य ; वृश्चिकमें धनवृद्धि ; धनु में महाहानि ; मकरमें धनागम ; कुंभमें रत्नलाभ और मीनके सूर्यमें भययुक्त गृह होता है ॥

अब सौर चान्द्रके नियमानुसार शुभाशुभ फलमें विरोध पैदा हुआ तो किसके अनुसार गृहनिर्माण करना चाहिये इसलिये वक्ष्यमाण रीतिसे गृहद्वारानुसार सौर चान्द्रमास के भेदसे गृहारंभ करना चाहिये ॥ ५२-५४ ॥

अथ रामदैवज्ञः—

कुम्भेऽर्के फाल्गुने प्रागपरमुखगृहं श्रावणे सिंहकर्क्योः ।
पौषे नक्रे च याम्योत्तरमुखसदनं गोऽजगेऽर्के च राधे ॥
मार्गे जूकालिगे सद्ध्रुवमृदुवरुणस्वातिवस्वर्कपुष्यैः ।
स्तीगेहन्त्वादित्यांहरिभविधिभयोस्तत्र शस्तः प्रवेशः ॥५५॥

फाल्गुन मासमें कुम्भके सूर्य हों ; श्रावण में सिंह कर्क के तथा पौषमें मकर के सूर्य हों तो पूर्व पश्चिम द्वारका गृह बनाना शुभ होता है। एवं वैशाखमें मेषवृष के और मार्गशीर्ष में तुला वृश्चिक के सूर्य हों तो दक्षिण उत्तर द्वारका गृह बनाना शुभ होता है। "ध्रुवमृदु" इत्यादिके अर्थका यहां प्रयोजन नहीं है अतः नहीं लिखा ॥ ५५ ॥

अथ सौरमानेनद्वारनियमाच्च गृहारम्भस्तत्र श्रीपतिः—

कर्किनक्रहरिकुम्भगतेऽर्के पूर्वपश्चिममुखानि गृहाणि ।
तौलिमेषवृषवृश्चिकयाते दक्षिणोत्तरमुखानि च कुर्यात् ॥५६॥
अन्यथा यदि करोति दुर्मतिर्व्याधिशोकधननाशमश्नुते ।
मीनचापमिथुनाङ्गनागते कारयेन्न गृहमेव भास्करे ॥ ५७ ॥

अब गृहद्वार के नियम से तथा केवल संक्रान्ति वश गृहारंभ कहते हैं। यथा कर्क मकर सिंह कुम्भ के सूर्यमें पूर्व पश्चिमद्वार गृह और तुलामेष वृष वृश्चिक के सूर्यमें दक्षिण उत्तर द्वारका गृह बनाना शुभ है। अन्यथा मीन धनु मिथुन कन्या के सूर्यमें जो दुर्मती गृह बनाते हैं वे रोग और शोकके भागी होते हैं ॥ ५६-५७ ॥

अथ प्रागभिहितानां सौराणां चान्द्राणां मासानाञ्चैकवाक्यतां द्वार-नियमेन विनाह–तत्ररामः—

कैश्चिन्मेषरवौ मधौ वृषभगे ज्येष्ठे शुचौ कर्कटे ।
भाद्रे सिंहगते घटेऽश्वयुजि चोर्जेऽलौ मृगे पौषके ॥
माघे नक्रघटे शुभं निगदितं गेहं तथोर्जे न सत् ।
कन्यायां च तथा धनुष्यपि न सत्कृष्णादिमासाद्भवेत् ॥ ५८ ॥

किसी आचार्य के मत से मेष के सूर्य में चैत्र, वृष में ज्येष्ठ, कर्क में आषाढ़, सिंह में भाद्रपद, तुला में आश्विन, वृश्चिक में कार्तिक, मकर में पौष, मकर कुम्भ में माघ मास गृहारंभ के लिये शुभ होता है । कार्तिक में कन्या का सूर्य शुभ नहीं होता तथा माघ में धनु का सूर्य शुभ नहीं होता । इसी आशय को लेकर वसिष्ठ ने आश्विन भी ग्रहण किया है । उनका वाक्य यों है—

"मासे तपस्ये तपसि माधवे नभसि त्विषे ।
उर्जे च गृहनिर्माणं पुत्रपौत्रधनप्रदम् ॥"

उपर्युक्त रामदैवज्ञ के वचन में मास गणना कृष्ण पक्ष से ही लिया गया है ॥ ५८ ॥

अथ जीर्णगृहनिर्माणे मासशुद्धिः—

जीर्णोद्धारे जलाग्न्यादिभयतः पतिते गृहे ।
श्रावणोर्जे तथा माघे कारयेत्सुखदं गृहम् ॥ ५९ ॥

जल और अग्नि-आदि के भय से पतित ( गिरा ) भया गृहादिकों का जीर्णोद्धार श्रावण कार्तिक और माघ में करने से वह गृह सुखद होता है ॥ ५९ ॥

देवालयं तडागश्च वाटिकोद्धरणं गृहम् ।
गृहमासोदितं शस्तं माघेऽपि मुनिसत्तम ॥ ६० ॥

गृहारम्भ के मासादि में तथा माघ मास में भी देवालय तड़ाग (तलाव) वाटिका (बगीचा) आदि का कृत्य शुभ होता है ॥ ६० ॥

तृणदारुगृहारम्भे मासदोषो न विद्यते ।
पाषाणेष्ट्यादिगेहानि निन्द्यमासे न कारयेत् ॥ ६१ ॥
शस्तं पशुगृहं ज्येष्ठेचाश्विने धान्यनीडकम् ।
पानीयशालिका माघे चैत्रे धारागृहं तथा ॥ ६२ ॥

तृण दारु ( लकड़ी ) के गृह बनाने में मास शुद्धि की आवश्यकता नहीं है, पाषाण ( पत्थर ) और इष्टिका ( ईंट ) का गृह निन्द्य मास में नहीं बनाना चाहिये । ज्येष्ठ में पशु गृह, आश्विन में धान्य गृह, माघ में पौसला गृह और चैत्र में धारा ( जल प्रवाह ) गृह ( जिसको लोक में गङ्गा महल कहते हैं ) बनाना शुभ होता है ॥ ६१-६२ ॥

अथ गृहारम्भे पक्षशुद्धिः—

शुक्लपक्षे भवेत्सौख्यं कृष्णे तस्करतो भयम् ।

वसिष्ठः—

गीर्वाणपूर्वगीर्वाणमन्त्रिणोर्दृश्यमानयोः ।
शुक्लपक्षेदिवाकार्यं न निर्माणञ्च रात्रिषु ॥ ६३ ॥

शुक्लपक्ष में गृहारम्भ करने से सौख्य और कृष्ण पक्ष में तस्कर ( चोर ) से भय होता है, वसिष्ठ के वाक्य का अर्थ यों है गुरु शुक्र यदि उदय हों तो शुक्ल पक्ष के दिन में गृहारम्भ करना चाहिये रात्रि में नहीं ( यहां रात्रि शब्द से मध्य रात्रि ग्रहण है सम्पूर्ण नहीं ॥ ६३ ॥ मध्य रात्रिका प्रमाण यह है

यथा " महानिशा तु विज्ञेया मध्यमं प्रहरद्वयम् "
तथाचान्यः—अस्तदोषोऽत्र नो ग्राह्यः प्रतिदैवसिको बुधैः ।
नास्तदोषः सदा भानोर्मैत्रे चेन्दोर्न्ननीचता ।

अथ गृहारम्भे निषिद्ध तिथयः—

दारिद्र्यं प्रतिपत्कुर्याच्चतुर्थी धनहारिणी ।
अष्टम्युच्चाटनी ज्ञेया नवमी शस्त्रघातिनी ॥ ६४ ॥
अमायां राजभीतिस्याच्चतुर्दश्यां स्त्रियाः क्षयः ।

भृगुरपि—

रिक्ताष्टमीदर्शरवीन्दुभौमा-
विवर्जनीया विदुषा प्रयत्नतः ॥

प्रतिपत्तिथि को गृहारम्भ करने से दारिद्र्य, चतुर्थी को धन हानि, अष्टमी को उच्चाटन, नवमी को शस्त्रघात, अमावास्या को राजभय और चतुर्दशी को गृहारंभ करने से स्त्री के लिये हानिकारक होता है । भृगु के मत से भी रिक्ता ४, ९, १४, अष्टमी अमावास्या एवं रवि सोम और मङ्गल का वार यत्न पूर्वक त्याज्य करना चाहिये । लिखा भी है " रिक्तामार्कारवर्जिते "

तथोक्तम्—सूर्याङ्गारकवारांशा वैश्वानरभयप्रदाः ।
इतरग्रहवारांशाः सर्वकामार्थसिद्धिदाः ॥

अतः उपर्युक्त तिथि वार को परित्याग करके अवशिष्ट तिथि वार में गृहारम्भ शुभ होता है ॥

अथ नक्षत्रशुद्धिः—

चित्रानुराधामृगरेवतीषु स्वातौ च तिष्ये च तथोत्तरासु ।
ब्राह्मे धनिष्ठाशततारकासु गेहादिकारम्भणमामनन्ति ॥ ६५ ॥

चित्रा अनुराधा मृगशिरा रेवती स्वाती पुष्य उत्तरा ३ रोहिणी धनिष्ठा और शतभिष इन नक्षत्रों में गृहारंभ शुभ होता है ॥ ६५ ॥

ऋषोच्चयेऽपि—

चित्राशतभिषक्स्वाती हस्तः पुष्य पुनर्वसु ।
रोहिणीरेवतीमूल श्रवणोत्तर फाल्गुनी ॥ ६६ ॥
धनिष्ठाचोत्तराषाढा तथा भाद्रोत्तरान्विता ।
अश्विनीमृगशीर्षेद्वे अनुराधा तथैव च ॥ ६७ ॥
वास्तुपूजनमेतेषु नक्षत्रेषु करोति यः ।
समाप्नोति नरो लक्ष्मीमिति प्राह पराशरः ॥ ६८ ॥

चित्रा शतभिषा स्वाती हस्त पुष्य पुनर्वसु रोहिणी रेवती मूल श्रवण उत्तराफाल्गुनि धनिष्ठा उत्तराषाढा तथा उत्तरभाद्रपदा अश्विनी मृगशिरा और अनुराधा इन नक्षत्रों में जो वास्तुपूजन करते हैं वे मनुष्य लक्ष्मी प्राप्त करते हैं ऐसा पाराशर कहते हैं । गर्ग का वचन भी ऐसा ही है यथा—

त्र्युत्तरेऽपि च रोहिण्यां पुष्ये मैत्रे करद्वये ।
धनिष्ठाद्वितये पौष्णे गृहारम्भः प्रशस्यते ॥

तथान्यः—

हस्तादित्यशशाङ्कपुष्यपवनप्राज्येशमित्रोत्तराः ।
चित्राश्विश्रवणेषु वृश्चिकघटौ त्यक्त्वा विरिक्तेतिथौ ॥
शुक्राचार्यशनैश्चरज्ञशशिनो वारेऽनुकूले विधौ ।
सद्भिर्वेश्मनि सूतिकागृहविधिः क्षेमंकरः कीर्तितः ॥ ६९ ॥

हस्त पुनर्वसु मृगशिरा पुष्य स्वाती रोहिणी अनुराधा उत्तरा ३ चित्रा अश्विनी और श्रवण ये नक्षत्र वृश्चिक कुम्भ लग्न को परित्याग करके रिक्ता ( ४, ९, १४ ) तिथि को भी परित्याग कर शुक्र गुरु शनि बुध और सोमवार को चन्द्रमा अच्छे हों तो गृहारम्भ एवं सूतिका गृहका आरम्भ कल्याण कारक होता है ॥ ६९ ॥

वास्तुराजवल्लभे—

वास्तोः कर्मणि धिष्ण्यवारतिथयोऽश्विन्युत्तराणांत्रिकं ।
हस्तादित्रयमैत्रतोद्वयमिदं पुष्यो मृगो रोहिणी ।
निन्द्यौ भूसुतभास्करौ च शुभदा पूर्णा च नन्दातिथिः ।
तेषां वैधृतिशूलगण्डपरिघव्याघातवज्रावपि ॥ ७० ॥

मण्डन सूत्रधार के मत से वास्तु कर्म में गृहीत नक्षत्र वार और तिथि कहते हैं—अश्विनी उत्तरा ३ हस्त चित्रा स्वाती अनुराधा ज्येष्ठा पुष्य मृगशिरा और रोहिणी ये नक्षत्र शुभ हैं ॥ ७० ॥

मङ्गल और रविवार को छोड़कर शेष दिन तथा पूर्णा और नन्दा ५, १०, १५, १, ६, ११ तिथि शुभ है। वैधृति, शूल, गण्ड, परिघ, व्याघात और वज्र योग नेष्ट है ॥ ७० ॥

ग्रन्थान्तरेऽपि—

विष्कुम्भव्यतिपातकौ च न शुभौ योगाः परे शोभनाः ।
शस्तं नागववाख्यतैतिलगरं युग्मां तिथिं वर्जयेत् ॥
मौहूर्त्तं त्वथ विश्वमष्टनवमं पञ्चत्रिरागाद्रिकं ।
श्रेष्ठं च द्वितयं तुलावृषघटौ युग्मं धनुः कन्यके ॥ ७१ ॥

विष्कुम्भ और व्यतिपात योग शुभ नहीं होता शेष योग शुभ हैं। नाग वव तैतिल और गरकरण श्रेष्ठ हैं। समतिथि ( २, ४, ६, ८, १०, १२, १४, ३०, ) अच्छी नहीं है, १३, ८, ९, ५, ३, ६, ७, ये मुहूर्त्त और द्वितीय मुहूर्त्त भी शुभ है, तथा तुला, वृष, कुंभ, मिथुन, धनु, और कन्या लग्न उत्तम है ॥ ७१ ॥

मत्स्य पुराण के मत से वज्र, व्याघात, शूल, व्यतिपात, अतिगण्ड, विष्कंभ, गण्ड और परिघ ये आठ योग त्याज्य हैं ॥ ७१ ॥ यथा लिखा भी है:—

वज्रव्याघातशूलेषु व्यतिपातातिगण्डयोः ।
विष्कुंभ-गण्ड-परिघे चाष्टयोगे न कारयेत् ॥

